लिये नमस्कार है ॥१८१॥ व्याश्विन-श्रविष्ठ-भारत-अन्तरिक्षि-क्षम-सहमान-सत्य और तपन के लिये नमस्कार है ॥१८२॥ त्रिपुर के नाश करने वाले-दीप्त-वक्र-रोमश-तिग्मआयुध वाले-मेध्य-सिद्ध और पुलस्ति के लिये नमस्कार है ॥ १८३ ॥

रोचमानाय खण्डाय स्फीताय ऋषभाय च ।
भोगिने पुञ्जमानाय शान्तायोर्ध्व रेतसे ॥१८४
अघघ्नाय मखघ्नाय मृत्यवे यज्ञियाय च ।
कृशानवे प्रचेताय वह्नये किंशलाय च ॥१८५
सिकत्याय प्रसन्नाय वरेण्यायैव चक्षुपे ।
क्षिप्रगवे सुधन्वाय प्रमेध्याय पिवाय च ॥१८६
रक्षोघ्नाय पशुघ्नाय विघ्नाय शयनाय च ।
विभ्रान्ताय महन्ताय अन्तये दुर्गमाय च ॥१८७
दक्षाय च जघन्याय लोकानामीश्वराय च ।
अनामयाय चोर्द्धाय संहत्याधिष्ठिताय च ॥१८८
हिरण्यवाहवे चैव सत्याय शमनाय च ।
अमिकल्याय माघाय रीरिण्यायैकचक्षुपे ॥१८९
श्रेष्ठाय वामदेवाय ईशानाय च धीमते ।
महाकल्पाय दीप्ताय रोदनाय हसाय च ॥१९०
वृतधन्वने कवचिने रथिने च वरूथिने ।
भृगुनाथाय शुक्राय वह्निरिष्टाय धीमते ॥१९१
अघाय अघशसाय विप्रियाय प्रियाय च ।
दिग्वास कृत्तिवासाय भगघ्नाय नमोऽस्तु ते ॥१९२

रोचमान-खण्ड-स्फीत- ऋषभ -भोगी- पुञ्जमान-शान्त - ऊर्द्ध्वरेता-अघों के नाशक-मख के नाश करने वाले-मृत्यु- यज्ञिय-कृशानु- प्रचेत -वह्नि और किशलय के लिये नमस्कार है ॥१८४ १८५॥ सिकत्य- प्रसन्न-वरेण्य चक्षु-क्षिप्रगु-सुधन्वा-प्रमेध्य-पिव-रक्षोघ्न -पशुओं के हनन करने वाले-विघ्न-शयन विभ्रान्त-महन्त -अन्ति और दुर्गम के लिये नमस्कार है ॥१८६-१८७॥ दक्ष-

जघन्य--लोकों के ईश्वर--अनामय--ऊर्द्ध और मद्दार का अधिष्ठित होने वाले के लिये नमस्कार है ।।१८८।। हिरण्यबाहु--सत्य- शमन--अभिकल्प--माघ--रीरिएव-एकचक्षु--श्रेष्ठ--वामदेव--ईशान--धीमान्--महाकल्प--दीप्त--रोदन और इसके लिये नमस्कार है ।।१८६-१९०।। वृतधन्वा--कवच धारण करने वाले--रथी--वरूथ--भृगुनाथ--शुक्र--वह्निरिष्ट--और धीमान के लिये नमस्कार है ।।१९१।। अघ-अघ सहाय--विप्रम--प्रिय--दिग्वासा--कृत्तिवासा--भगघ्न के लिये नमस्कार है ।।१९२।।

पशूनां पतये चैव भूताना पतये नमः ।
प्रणवे ऋग्यजु साम्ने स्वधायै च सुधाय च ।।१९३
वषटकारतमायैव तुभ्यमन्त्रात्मने नम ।
स्रष्ट्रे धात्रे तथा होत्रे हर्ने च क्षपणाय च ।।१९४
भूतभव्यभवायैव तुभ्य कालात्मने नम ।
वसवे चैव साध्याय रुद्रादित्याश्विनाय च ।।१९५
विश्वाय मरुते चैव तुभ्यन्देवात्मने नम ।
अग्निसोमर्त्विगिज्याय पशुमन्त्रौषधाय च ।।१९६
दक्षिणावभृयायैव तुभ्य यज्ञात्मने नम ।
तपसे चैव सत्याय त्यागाय च शमाय च ।।१९७
अहिंसायाप्यलोभाय सुवेशायातिशाय च ।
सर्वभूतात्मभूताय तुभ्य योगात्मने नम ।।१९७
पृथिव्यै चान्तरिक्षाय दिवाय च महाय च ।
जनस्तपाय सत्याय तुभ्य लोकात्मने नम ।।१९९
अव्यक्ताय महते भूतायेन्द्रियाय च ।
तन्मात्राय महान्ताय तुभ्य तत्त्वात्मने नम ।।२००
नित्याय चार्थलिङ्गाय सूक्ष्माय चेतनाय च ।
शुद्धाय विभवे चैव तुभ्य नित्यात्मने नम ।।२०१
नमस्ते त्रिपु लोकेषु स्वरान्तेपु भवादिपु ।
सत्यान्तेपु महान्तेपु चतुर्षु च नमोऽस्तु ते ।।२०२

नम स्तोत्रे मया ह्यस्मिन् सदसद्व्याहृत विभो ।
मद्भक्त इति ब्रह्मण्य सर्वन्तत् क्षन्तुमर्हसि ॥२०३

पशुओं के पतिके लिये और भूतों के पति के लिये नमस्कार है। प्रणव–ऋक्–यजु और सामवेद के लिये–स्वधा और सुख के लिये नमस्कार है॥१६३॥ वषट्कार तम के वास्ते और मन्त्रात्मा तुम्हारे लिये नमस्कार है। स्रष्टा–धाता–होता–हर्ता और क्षपण के लिये नमस्कार है ॥१६४॥ भूत–भव्य–भव तुम्हारे कालात्मा के लिये नमस्कार है। वसु–साध्य–रुद्रादित्याश्विन के लिये नमस्कार है॥१६५॥ विश्व–मरुत–देवात्मा तुम्हारे लिये नमस्कार है। अग्निसोम–ऋत्विक्–द्रव्य–पशुमन्त्र और औषध के लिये नमस्कार है ॥१६६॥ दक्षिणा वभृथ–यज्ञात्मा तुम्हारे लिये नमस्कार है। तप–सत्य–त्याग–शम के लिये नमस्कार है॥१६७॥ अहिंसा–अलोभ–मुवेश–अतिश–सर्व प्राणियों के आत्मभूत–योगस्वरूप तुम्हारे लिये नमस्कार है ॥१६८॥ पृथिवी–अन्तरिक्ष–दिव–मह–जनस्तप–सत्य और लोकात्मा के लिये नमस्कार है ॥१६६॥ अव्यक्त–महान्–भूत–इन्द्रिय–तन्मात्र–महान्त तत्वात्मा तुम्हारे लिये नमस्कार है॥२००॥ नित्य–मर्यलिङ्ग–सूक्ष्म–चेतन–शुद्ध–विभु और नित्यात्मा तुम्हारे लिये नमस्कार है॥२०१॥ तीनों लोकों में–स्वरान्तों में–भवादिम–सत्यान्तों में और चारों महान्तों में तुम्हारे लिये नमस्कार है। हे विभो! मैंने इस स्तोत्र में जो भी सद और असत् कहा है ऐसे तुम्हारे लिये नमस्कार है। मेरा भक्त है—ऐसा जानकर हे ब्रह्मण्य! वह सब क्षमा करने के आप योग्य होते हैं॥२०२-२०३॥

## प्रकरण ६०–विष्णु माहात्म्य कीर्तन

एवमाराध्य देवेशमीशान नीललोहितम् ।
बह्मोति प्रणतस्तस्मै प्राञ्जलिर्वाक्यमब्रवीत् ॥१
वाव्यस्य गात्र संस्पृश्य हस्तेन प्रीतिमान् भव ।
निकामं दर्शन दत्त्वा तत्रैवान्तरधीयत ॥२

ततः सोऽन्तर्हिते तस्मिन् देवेशानुचरे तदा ।
तिष्ठन्ती प्राञ्जलिर्भूत्वा जयन्तीमिदमब्रवीत् ॥३
कस्य त्वं सुभगे का वा दुःखिते मयि दुःखिता ।
महता तपसा युक्तं किमर्थं मान्जुगोपसि ॥४
अनया सततं भक्त्या प्रश्रयेण दमेन च ।
स्नेहेन चैव सुश्रोणि प्रीतोऽस्मि वरवर्णिनि ॥५
किमिच्छसि वरारोहे कस्ते कामः सम्भृध्यताम् ।
तं ते सपूरयाम्यद्य यद्यपि स्यात् सुदुर्लभम् ॥६
एवमुक्ताऽब्रवीदेनं तपसा ज्ञातुमर्हसि ।
चिकीर्षितं मे ब्रह्मिष्ठ त्वं हि वेत्थ यथातथम् ॥७

श्री सूतजी ने कहा—इस प्रकार से देवों के ईश नीललोहित ईशान की आराधना करके उसके लिये ब्रह्म इस भावसे प्रणत हुआ था और हाथ जोड़कर बोला ॥१॥ महादेव ने परम प्रीति युक्त होकर अपने हाथ से शुक्राचार्य के शरीर का स्पर्श किया था और पूर्ण रूप से दर्शन देकर फिर वह वहाँ पर ही अन्तर्धान होगये थे ॥२॥ इसके पश्चात् देवेशानुचर उसके अन्तर्हित होजाने पर वह सामने खड़ी हुई जयन्ती से प्राञ्जलि होकर यह बोला—॥३॥ हे सुभगे ! तू किसी की है और कौन है अथवा दुःखित होरही है ? महान् तपसे युक्त मुझको तू किस प्रयोजन के लिये रक्षा करती है ? ॥४॥ इस तेरी निरन्तर होने वाली भक्ति से-प्रश्रय-दमन और स्नेह से हे सुश्रोणि ! हे वरवर्णिनि ! मैं बहुत ही प्रसन्न हुआ हूँ ॥५॥ हे वरारोहे ! तू क्या चाहती है और तेरी क्या कामना बनी हुई है ? मैं तेरे उस मनोरथ को पूर्ण करूँगा चाहे भले ही वह कैसा भी दुर्लभ क्यों न हो ॥६॥ जब इस प्रकार से वह तपस्वी कही गई तो उसने शुक्र से कहा आप मेरे मनोरथ को तपोबल से जानने के योग्य होते हैं। हे ब्रह्मिष्ठ ! आप मेरे चिकीर्षित को ठीक-ठीक जानते हैं ॥७॥

एवमुक्ताऽब्रवीदेना दृष्ट्वा दिव्येन चक्षुषा ।
माहेन्द्री त्वं वरारोहे मद्धितार्थमिहागता ॥८

मया सह त्व सुश्रोणि दश वर्षाणि भामिनि ।
अदृश्य सर्वभूतैस्तु सप्रयोगमिहेच्छसि ॥६
देवेन्द्रानलवर्णाभे वरारोहे सुलोचने ।
इम वृणीश्व काम ते मत्तो वै वल्गुभाषिणि ॥१०
एव भवतु गच्छामो गृहान् वै मत्तकाशिनि ।
ततः स्वगृहमागम्य जयन्त्या सहितः प्रभु ॥११
स तया सव सह्‌व्या दश वर्षाणि भागशः ।
अदृश्य सर्वभूताना मायया सवृतस्तदा ॥१२
कृतार्थमागत दृष्ट्वा काव्य सर्वे दितेः सुता ।
अभिजग्मुर्गृह तस्य मुदितास्ते दिदृक्षव ॥१३
गता यदा न पश्यन्तो जयन्त्या सवृत गुरुम् ।
दाक्षिण्य तस्य तद्बुघ्वा प्रतिजग्मुर्यथागतम् ॥१४

जब जयन्ती ने इस तरह शुक्र से कहा तो उसने दिव्य चक्षु से देख कर इससे कहा—हे वरारोहे ! तू महेन्द्र की पुत्री है और मेरे हितके लिये ही यहाँ पर आई है ।।८।। हे भामिनी ! हे सुश्रोणि ! तू मेरे साथ जोकि समस्त प्राणियो से अदृश्य रहगा, दश वर्ष तक सम्प्र योग की इच्छा करती है ।।६।। हे देवेन्द्र ! अनल प्रभो ! हे वरारोहे ! हे सुन्दर नेत्रो वाली ! हे वल्गुभाषण करने वाली ! तब ही तू मुझसे इस कामना को प्राप्त कर ।।१०।। हे मत्तकाशिनी ! ऐसा होवे अवगृहो को चले । इसके अनन्तर अपने घर मे आकर प्रभु शुक्र जयन्ती के साथ रहे ।।११।। फिर वह उस देवी के साथ भागश दश वर्ष तक निवास कर रहे थे और उस समय वह समस्त प्राणियो के अदृश्य तथा माया मे सवृत रहते थे ।।१२।। समस्त दिति के पुत्र दैत्य सफल होकर आये हुए काव्य को देखकर उसके घर मे देखने की इच्छा रखते हुए परम प्रसन्न होकर गये थे ।।१३।। वे सब वहाँ गये सो जयन्ती के द्वारा सवृत गुरु को उन्होंने जब नही देखा था तो उसके उस दाक्षिण्य को जान कर जैसे ही आये थे वापिस चले गये ।।१४।

बृहस्पतिस्तु सरुद्ध ज्ञात्वा काव्य चवार ह ।
पित्रर्थ दश वर्षाणि जयन्त्या हितकाम्यया ॥१५

बुद्ध्वा तदन्तर सोऽथ दैत्यानामिव चोदित ।
काव्यस्य रूपमास्थाय सोऽसुरान्समभाषत ॥१६
तत समागतान् दृष्ट्वा बृहस्पतिरुवाच तान् ।
स्वागत मम याज्याना सम्प्राप्तोऽस्मि हिताय च ॥१७
अहं वोऽध्यापयिष्यामि प्राप्ता विद्या मया हि सा ।
ततस्ते हृष्टमनसो विद्यार्थमुपपेदिरे ॥१८
पूर्णकामस्तदा तस्मिन् समये दशवार्षिके ।
ययौ च समकाल स सद्योत्पन्नमतिस्तदा ॥१६
समयान्ते देवयानी सद्यो जाता सुता तदा ।
बुद्धि चक्रे ततश्चापि याज्याना प्रत्यवेक्षणे ॥२०

बृहस्पति ने तो यह जान लिया था कि हित की कामना वाली जयन्ती के द्वारा पिता के लिए काव्य को सरुद्ध किया गया है ॥१५॥ इसके अनन्तर वह जानकर दैत्यो की भाँति प्रेरित होकर काव्य के स्वरूप को धारण कर असुरों से बोला ॥१६॥ फिर आये हुए उनमे बृहस्पति ने कहा—मेरे याज्य अर्थात् यजमानो का स्वागत है। मैं तुम्हारे सबके हित सम्पादन करने के लिये यहाँ आगया हूँ ॥१७॥ मैंने जो वहाँ विद्या प्राप्त की है उसे आप लोगो को सबको बताऊँगा। इसके प्रसन्न चित्त वाले वे सब असुर विद्या ग्रहण करने के लिये उपस्थित हुए थे ॥१८॥ उस समय म दश वार्षिक समय मे पूर्ण काम सद्योत्पन्न मति वाला समकाल ही म वहाँ गया था ॥१६॥ समय के अन्त म तब देवयानी सुता सद्य उत्पन्न हुई और इसके पश्चात् याज्यों के प्रत्यवेक्षण करने क कार्य मे अपनी बुद्धि की थी ॥२०॥

देवि गच्छामहे द्रष्टु तव याज्यान् शुचिस्मिते ।
विभ्रान्तप्रेक्षिते साध्वि त्रिवर्णायतलोचने ॥२१
एवमुक्ताऽब्रवीद्देवी भज भक्तान् महाव्रत ।
एष ब्रह्मन् सता धर्मो न धर्मं लोपयामि ते ॥२२
ततो गत्वासुरान् दृष्ट्वा देवाचार्येण धीमता ।
वञ्चितान् काव्यरूपेण वेधसाऽसुरमब्रवीत् ॥२३

काव्य मा तात जानीध्व एष ह्याङ्गिरसो भुवि ।
वञ्चिता वत यूयं वै मयि शक्ते तु दानवा ॥२४
श्रुत्वा तथा ब्रुवाणन्त सम्भ्रान्ता दितिजास्तत ।
प्रेक्षन्ते स्म ह्युभौ तत्र सितासितशुचिस्मितौ ॥२५
सम्प्रमूढा स्थिता. सर्वे प्रापद्यन्त न किञ्चन ।
ततस्तेषु प्रमूढेषु काव्यस्तान् पुनरब्रवीत् ॥२६
आचार्य्यो वो ह्यहं काव्यो देवाचार्य्योऽयमङ्गिरा. ।
अनुगच्छत मा सर्वे त्यजतैनं बृहस्पतिम् ॥२७

श्री शुक्र ने कहा—हे देवि ! हे शुचिस्मित वाली ! तेरे वाक्यों को देखने के लिये अब जाते हैं हे विभ्रान्त प्रेक्षित वाली ! हे माध्वि ! हे त्रिवर्णायत लोचने हम चलते हैं ॥२१॥ जब इस प्रकार देवी से कहा गया तो वह बाली हे महाव्रत ! अपने भक्तों को देखो । हे ब्रह्मन् ! यह सत्पुरुषों का धर्म होता है और मैं आपके धर्म का लोप नहीं करूँगी ॥२२॥ सूतजी ने कहा—इसके पश्चात् शुक्राचार्य ने जाकर असुरों को देखा जोकि परम धीमान् देवों के आचार्य बृहस्पति के द्वारा वञ्चित किये गये थे और काव्य के स्वरूप को धारण करके यह प्रवञ्चना की थी । तब वेधा असुरों से बोले ॥२३॥ हे तात ! मुझे ही यथार्थ में काव्य समझो यह तो भूमि में अंगिरा का पुत्र बृहस्पति है । हे दानवो ! आप लोग समर्थ मेरे रहते हुए वञ्चित किये गये हो ॥२४॥ उस तरह से बोलते हुए उनका वचन सुनकर उस समय में दिति के पुत्र सब बहुत ही भ्रान्ति से पूर्ण होगये थे । तब वे वहाँ उस समय में उन दोनों को जो सित एवं असित शुचिस्मित वाले थे उनको दैत्य देख रहे थे ॥२५॥ वे सब सम्प्रमूढ होते हुए स्थित होगये और किसी निर्णय पर नहीं प्राप्त हुए । इसके अनन्तर उनके प्रकृष्ट रूप से मूढ़ हो जाने पर काव्य ने उनसे पुनः कहा ॥२६॥ आपका आचार्य मैं हूँ और यह अङ्गिरा देवाचार्य है । आप सब मेरा अनुगमन करो और इस बृहस्पति का त्याग कर दो ॥२७॥

एवमुक्तासुरा· सर्वे तावुभौ समवेक्षत ।
तदाऽसुरा विशेषन्तु न व्यजानंस्तयोर्द्वयो ॥२८

बृहस्पतिरुवाचैतानसम्भ्रान्तोऽयमङ्गिरा ।
काव्योऽहं यो गुरुर्दैत्या मद्रूपोऽयं बृहस्पतिः ॥२९
स मोहयति रूपेण मामकेनैष वोऽसुरा ।
श्रुत्वा तस्य ततस्ते वै समन्यार्थवचोऽब्रुवन् ॥३०
अयन्नो दश वर्षाणि सततं शास्ति वै प्रभुः ।
एष वै गुरुरस्माकमन्तरेप्सुरयं द्विज ॥३१
ततस्ते दानवाः सर्वे प्रणिपत्याभिवाद्य च ।
वचनं जगृहुस्तस्य चिराभ्यासेन मोहिताः ॥३२
ऊचुस्तमसुराः सर्वे क्रुद्धाः संरक्तलोचनाः ।
अयं गुरुर्हितेऽस्माकं गच्छ त्वं नासि नो गुरुः ॥३३
भार्गवोऽङ्गिरसो वाऽयं भवत्वेवैष नो गुरुः ।
स्थिता वयं निदेशेऽस्य गच्छ त्वं साधु मा चिरम् ॥३४
एवमुक्त्वासुराः सर्वे प्रापद्यन्त बृहस्पतिम् ।
यदा न प्रतिपद्यन्ते तेनोक्तं तन्महद्धितम् ॥३५

इस तरह से कहे गये सब असुर उन दोनों को देखने लगे। तब असुरों ने उन दोनों में विशेषता कुछ भी नहीं जानी थी ॥२८॥ बृहस्पति ने इन असुरों से कहा—यह अंगिरा है और मेरा स्वरूप इसने धारण कर लिया है ऐसा इसे बृहस्पति समझो। हे दैत्यो! जो तुम्हारा गुरु है वह मैं ही काव्य हूँ ॥२९॥ हे असुरो! यह वह है जो मेरे रूप से आपको मोहित कर रहा है। इसके पश्चात् उन्होंने श्रवण कर और उसके अर्थ वचन को भली भाँति विचार कर वे बोले ॥३०॥ इसने दश वर्ष तक निरन्तर प्रभु ने हमको शिक्षा दी है। इसी हेतु से यही हमारा गुरु है और यह द्विज अन्तरेप्सु है ॥३१॥ इसके अनन्तर वे समस्त दानव प्रणिपात एवं अभिवादन करके चिरकाल से मोहित होते हुए उसके अर्थात् बृहस्पति के वचन को ग्रहण करने लगे थे ॥३२॥ समस्त असुर लाल नेत्रों वाले अत्यन्त क्रुद्ध होते हुए उससे बोले—यह हमारे हित में गुरु है तुम चले जाओ, तुम हमारे गुरु नहीं हो ॥३३॥ चाहे भार्गव हो अथवा आङ्गिरस हो हमारा यह ही गुरु है। हम इनके ही निदेश में ही स्थित हैं, तुम जाओ अब

भलाई इसी में है कि अपने चले जाने में विलम्ब मत करो ॥३४॥ इस प्रकार शुक्र से समस्त असुरों ने कहकर वे बृहस्पति को ही प्राप्त हुए थे । वे प्रतिपन्न नहीं होते हैं जब उसने उनका महान् हित कहा था ॥३५॥

चुकोप भार्गवस्तेषामवलेपेन वै तदा ।
बोधिता हि मया यस्मान्न मा भजत दानवा ॥३६
तस्मात् प्रनष्ट सज्ञा वै पराभवङ्गमिष्यथ ।
इति व्याहृत्य तान् काव्यो जगामाथ यथागतम् ॥३७
ज्ञात्वाऽभिशस्तानसुरान् काव्येन तु बृहस्पतिः ।
कृतार्थः स तदा हृष्ट' स्व रूप प्रत्यपद्यत ।
बुद्ध्वाऽसुरास्तदा भ्रष्टान् कृतार्थोऽन्तरधीयत ॥३८
तत प्रनष्टे तस्मिंस्ते विभ्रान्ता दानवास्तदा ।
अहो धिग्वञ्चिता स्मेह परस्परमथाब्रुवन् ॥३९
पृष्ठतो विमुखाश्चैव ताडिता वेधसा वयम् ।
दग्धाश्चैवोपयोगाच्च स्वेस्वे चार्थेषु मायया ॥४०
ततोऽसुरा परित्रस्ता देवेभ्यस्त्वरिता ययु ।
प्रह्लादमग्रत कृत्वा काव्यस्यानुगम पुनः ॥४१

तब तो भार्गव गर्व से उन असुरों पर अत्यन्त क्रोधित हुए । मैंने उन्हें खूब समझाया तो भी दानव मुझको नहीं भजते हैं ॥३६॥ इस कारण से सज्ञा नष्ट करने वाले निसन्देह वे पराभव को प्राप्त होंगे । काव्य ने इस तरह ये वचन उन असुरों से कहे और जैसे ही वह आये थे चले गये ॥३७॥ काव्य के द्वारा अभिशस्त असुरों को बृहस्पति ने जानकर अपने आपको परम सफल समझते हुए अत्यन्त प्रसन्न होकर अपने ही स्वरूप को प्राप्त हुए । तब असुरों को भ्रष्ट जानकर कृतार्थ हुए अन्तर्धान होगये थे ॥३८॥ इसके बाद उसके प्रनष्ट होने पर उस समय दानव विभ्रान्त होगये और वे आपस में कहने लगे कि हम लोगों को धिक्कार है आज वञ्चित होगये हैं ॥३९॥ पीछे से हम विमुख होगये और वेधा के द्वारा हम ताड़ित हुए हैं । और अपने-अपने उपयोग से हम अर्थों में माया से

दग्ध होगये हैं ॥४०॥ इसके अनन्तर देवों से परित्रस्त असुर प्रह्लाद को भाग करके दीनता वाले होकर काव्य के अनुगम को पुन गये ॥४१॥

ततः काव्यं समासाद्य अभितस्थु रवाङ्मुखाः ।
तानागतान् पुनर्दृष्ट्वा काव्यो याज्यानुवाच ह ।४२
मयापि बोधिता काले यतो मा नाभिनन्दथ ।
ततस्तेनावलेपेन गता यूयं पराभवम् ॥४३
प्रह्लादस्तमथोवाच मान त्वं त्यज भार्गव ।
स्वान् याज्यान् भजमानाश्च भक्तांश्चैव विशेषतः ॥४४
त्वया पृष्टा वयं तेन देवाचार्येण मोहिताः ।
भक्तानर्हसि नस्त्रातु ज्ञात्वा दीर्घेण चक्षुषा ॥४५
यदि नस्त्वं न कुरुषे प्रसादं भृगुनन्दन ।
अपध्यानात्स्त्वया ह्यद्य प्रवेक्ष्यामो रसातलम् ॥४६
ज्ञात्वा काव्यो यथातत्त्वं कारुण्येनानुकम्पया ।
एवमुक्तोऽनुनीतः स स्तुतः कोपं न्ययच्छत ॥४७
उवाचेदं न भेतव्यं न गन्तव्यं रसातलम् ।
अवश्यम्भावी ह्यर्थोऽयं प्राप्तो वो मयि जाग्रति ।४८

इसके अनन्तर काव्य के समीप में जाकर नीचे की ओर मुख वाले होते हुए बैठ गये। उन याज्यों को फिर आये हुए देखकर काव्य उनसे बोले ॥४२॥ मेरे द्वारा भली भाँति समझाये हुए भी तुम लोगों ने समय पर जिस कारण से अभिनन्दन नहीं किया था उसी हेतु के फल से तुम अभिमान के वश होकर पराभव को प्राप्त हुए हो ॥४३॥ इसके उपरान्त प्रह्लाद ने उनसे कहा—हे भार्गव ! आप अब मान का परित्याग कर दीजिएगा और अपने याज्यों को जो यजमान हैं और विशेष रूप से भक्त हैं अङ्गीकार कीजिएगा ॥४४॥ आपने जब पूछा था उस समय हम उस देवाचार्य बृहस्पति के द्वारा मोहित होगये थे। अब दूर की लम्बी दृष्टि से सभी बात जानकर हम भक्तों की रक्षा करने के आप योग्य होते हैं ॥४५॥ हे भृगु नन्दन ! यदि आप हमारे ऊपर प्रसन्न नहीं होते हैं तो हम अब आपके द्वारा अप ध्यान होते हुए आज ही रसातल में प्रवेश कर जाँयगे ॥४६॥

सूतजी ने कहा—काव्य ने यथा तत्व को सब कुछ जानकर करुणा और कृपा से इस तरह कहे जाने पर बहुत अनुनय किया हुआ होकर तथा स्तुत होते हुए उसने जो असुरों पर बड़ा भारी क्रोध हो रहा था उसको त्याग दिया।।४७।। और वह यह बोला—डरो मत और रसातल को भी नहीं जाना चाहिए। मेरे जाग्रत रहते हुए भी यह कुछ अवश्यभावी अर्थ ही था जोकि आप लोगों को प्राप्त होगया है।।४८।।

न शक्यमन्यथा कर्त्तुं दिष्टं हि बलवत्तरम्।
संज्ञा प्रनष्टा या वोऽद्य कामं तां प्रतिलप्स्यथ।।४६
प्राप्तः पर्यायकालो व इति ब्रह्माऽभ्यभाषत।
मत्प्रसादाद्व युष्माभिर्भुक्तं त्रैलोक्यमूर्जितम्।।५०
युगाख्यो दश सपूर्णो देवानाक्रम्य मूर्द्धनि।
तावन्तमेव कालं वै ब्रह्मा राज्यमभाषत।।५१
सार्वाणिके पुनस्तुभ्यं राज्यं किल भविष्यति।
लोकानामीश्वरो भावी पौत्रस्तव पुनर्बलिः।।५२
एवं किलमह प्रोक्तः पौत्रस्ते ब्रह्मणा स्वयम्।
तथाहृतेषु लोकेषु तपोऽस्य न किलाभवत्।।५३
यस्मात् प्रवृत्तयश्चास्य न कामानभिसन्धिता।
तस्मादजेन प्रीतेन दत्तं सार्वाणिकेऽन्तरे।।५४
देवराज्यं वलेर्भाव्यमिति मामीश्वरोऽब्रवीत्।
तस्माददृश्यो भूतानां कालाकाङ्क्षी स तिष्ठति।।५५
प्रीतेन चामरत्वं वै दत्तं तुभ्यं स्वयम्भुवा।
तस्मान्निरुत्सुकस्त्वं वै पर्यायं सह माकुल ५६

अब अन्यथा नहीं किया जा सकता है क्योंकि भाग्य सबसे अधिक बलवान् होता है। आज जो आप लोगों की सज्ञा प्रनष्ट हुई उसको फिर कामना पूर्वक प्राप्त करलोगे।।४६।। आपका पर्याप्त काल प्राप्त होगया है—यह ब्रह्मा ने कहा—और मेरे प्रसाद से इस ऊर्जित त्रैलोक्य का आप लोगों ने भोग किया है।।५०।। देवों को आक्रान्त करके उनके मूर्द्धा पर सम्पूर्ण दश युगाख्य होगया

है। उतने ही काल तक ब्रह्मा ने राज्य बोला था ।।५१।। सार्वर्णिक मनु के समय में फिर तेरे लिये राज्य होगा। तुम्हारा पौत्र बलि फिर लोकों का ईश्वर होने वाला होगा। ५२।। ब्रह्मा के द्वारा स्वय तेरा पौत्र इस तरह से मुझे कहा गया है। तथा आहरण किये गये लोकों म इसका तप निश्चय ही नहीं हुआ था ।।५३।। जिस कारण से इसकी प्रवृत्तियाँ कामों को अभिमन्वित नहीं थी इससे प्रसन्न होने वाले अज ने सार्वर्णिक अन्तर मे दिया है ।।५४।। ईश्वर ने मुझसे कहा है कि बलि का देवराज्य होगा। इससे भूतों को अदृश्य वह काल की आकाङ्क्षा रखने वाला स्थित है ।।५५।। स्वयम्भू ने परम प्रसन्न होकर तेरे लिये अमरत्व को प्रदान किया है इसलिये निरुत्सुक तू पर्याय को सहन कर और बेचैन मत हो ।।५६।।

न च शक्य मया तुभ्य पुरस्ताद्वै विसर्पितुम् ।
ब्रह्मणा प्रतिषिद्धोऽस्मि भविष्य जानता प्रभो ।।५७
इमौ च शिष्यौ द्वौ मह्य तुल्यावेतौ बृहस्पते ।
देवते सह सरब्धान् सर्व्वान् वो धारयिष्यतः ।।५८
एवमुक्तास्तु दैतेया काव्येनाक्लिष्टकर्म्मणा ।
ततस्ताभ्या ययु सार्द्धं प्रह्लादप्रमुखास्तदा ।।५६
अवश्यम्भावमर्थश्च श्रुत्वा शुक्राच्च दानवाः ।
सकृदाशसमानास्ते जय काव्येन भाषितम् ।।६०
दंशिता सायुधा सर्वे ततो देवान् समाह्वयन् ।
अथ देवासुरान् दृष्ट्वा सग्रामे समुपस्थितान् ।।६१
तत सवृत्तसन्नाहा देवास्तान् समयोधयन् ।
देवासुरे ततस्तस्मिन् वर्त्तमाने शत समा ।
अजयन्नसुरा देवान् भग्ना देवा अमन्त्रयन् ।।६२
षण्डामार्कप्रभाव न जानीमस्त्व सुरैर्वयम् ।
तस्माद्यत्न समुद्दिश्य कार्य्यं चात्महितञ्च यत् ।।६३
तज्ज्ञानाद्दत्तावेतौ कृत्वा जेष्यामहेऽसुरान् ।
अथोपामन्त्रयन् देवा षण्डामार्कौ तु तावुभौ ।।६४

मुझसे तेरे लिये पहिले विसर्पण नहीं किया जा सकता है ब्रह्मा के द्वारा मैं प्रतिषिद्ध किया हुआ हू हे प्रभो ! क्योकि ब्रह्माजी समस्त भविष्य मे होने वाली बातों को जानते हैं ॥५७॥ वे दो शिष्य मेरे लिये बृहस्पति के तुल्य हैं देवों के साथ सरब्ध आप सबको धारण करेंगे ॥५८॥ अक्लिष्ट कर्मा काव्य के द्वारा इस तरह कहे गये दिति के पुत्र उस समय वे सब जिनमे प्रह्लाद प्रमुख थे उन दोनों के साथ उस समय चले गये थे ॥५९॥ दानवो ने शुक्राचार्य गुरु से अवश्यम्भाव अर्थत्व को सुनकर काव्य के द्वारा भाषित जय को एकबार कहते हुए जा रहे थे ॥६०॥ दंशित और आयुधो से सुसज्जित उन्होने देवो का समाह्वान किया। इसके पश्चात् सग्राम भूमि मे उपस्थित असुरों को देखकर सवृत्त सन्नाद देवगण ने उनसे वहाँ आकर युद्ध किया था। उस देवासुर सग्राम मे जो लगातार सौ वर्ष तक चलता रहा था असुरो ने देवो को जीत लिया था और भग्न हुए देवो ने विचार किया था ॥६१-६२॥ देवो ने कहा—हम असुरो के द्वारा षण्डामर्क का जो प्रभाव है उसे नहीं जानते है इससे यज्ञ का उद्देश्य करके और जो आत्महित हो उसे ही करना चाहिए ॥६३॥ सो इन दोनो को आनाहूत करके असुरो को जीत लेंगे। इसके उपरात देवगण ने इन दोनो षण्डामार्कों को उपामन्त्रित किया था ॥६४॥

यज्ञे समाह्वयिष्यामस्त्यजतमसुरान् द्विजौ ।
ग्रह्त वा ग्रहीष्यामो ह्यनुजित्य तु दानवान् ॥६५
एव त्यजतुस्तौ तु षण्डामार्कौ तदासुरान् ।
ततो देवा जय प्राप्ता दानवाश्च पराभवम् ॥६६
देवासुरान् पराभाव्य षण्डामार्कावुपागमन् ।
काव्यशापाभिभूताश्च ह्यनाधाराश्च ते पुन ॥६७
वध्यमानास्तदा देवैर्विविशुस्ते रसातलम् ।
एव निरुद्यमास्ते वै कृता शक्रेण दानवा ।
ततःप्रभृति शापेन भृगुनैमित्तिकेन च ॥६८
जज्ञे पुन पुनर्विष्णुर्यज्ञे च शिथिले प्रभु ।
कर्तुं धर्मव्यवस्थानमधर्मस्य च नाशनम् ॥६९

प्रह्लादस्य निदेशे तु येऽसुरा न व्यवस्थिता. ।
मनुष्यवध्यास्तान् सर्व्वान् ब्रह्मा व्याहारयत् प्रभुः ॥७०
धर्म्मान्नारायणस्तस्मात् सम्भूतश्चाक्षु षेऽन्तरे ।
यज्ञ प्रवर्तयामास चैत्ये वैवस्वतेऽन्तरे ॥७१

हे द्विजो ! हम आप दोनो को यज्ञ मे बुलायेंगे अत असुरो को छोड दो । अथवा इस ग्रह को दानवो को जीत कर ग्रहण कर लेंगे ॥६५॥ इस तरह से उस समय मे उन दोनो षण्डामार्क ब्राह्मणो ने असुरो को त्याग दिया था। इसके पश्चात् देवता जप को प्राप्त होगये और दानव सब पराभूत होगये थे ॥६६॥ देवासुरो को पराभूत कराके षण्डामार्क आगये थे किन्तु वे काव्य के शाप से अभिभूत और फिर वे निराधार होगये थे ॥६७॥ तब उस समय मे देवगणो के द्वारा वध्यमान होते हुए वे असुर रसातल मे प्रवेश करने लगे थे। इस तरह से उद्यमहीन उन असुरो के समूह इन्द्र के द्वारा बेकार कर दिये गये थे । तब से लेकर वे भृगु निमित्तक शाप से पूर्ण प्रभावित होगये थे ॥६८॥ भगवान् विष्णु ने बार बार यज्ञो के शिथिल हो जाने पर धर्म की व्यवस्था करने के लिए तथा अधर्म का समूलोन्मूलन करने के लिये जन्म ग्रहण किया था ॥६९॥ जो असुर प्रह्लाद के निदेश मे स्थित नही रहे थे उन सबको प्रभु ब्रह्मा ने मनुष्यो के द्वारा वध्य करने के योग्य बताया था ॥७०॥ चाक्षुष अन्तर मे धर्म से नारायण सम्भूत हुए थे और वैवस्वत अन्तर मे चैत्य मे उन्होने यज्ञ को प्रवृत्त कराया था ॥७१॥

प्रादुर्भावे तदान्यस्य ब्रह्मैवासीत् पुरोहित ।
चतुर्थ्यान्तु युगाख्यायामापन्नेष्वसुरेष्वथ ॥७२
सम्भूत स समुद्रान्तर्हिरण्यकशिपोर्वधे ।
द्वितीयो नरसिंहोऽभूद्रुद्र सुरपुरस्सर ॥७३
बलिसस्थेषु लोकेषु त्रेताया सप्तमे युगे ।
दैत्यैस्त्रैलोक्य आक्रान्ते तृतीयो वामनोऽभवत् ॥७४
सक्षिप्यात्मानमङ्गेषु बृहस्पतिपुरस्सरम् ।

यजमानन्तु दैत्येन्द्रमदित्याः कुलनन्दन ।
द्विजो भूत्वा शुभे काले बलि वैरोचनम्पुरा ॥७५
त्रैलोक्यस्य भवान् राजा त्वयि सर्व्वं प्रतिष्ठितम् ।
दातुमर्हसि मे राजन् विक्रमांस्त्रीनिति प्रभु ॥७६
ददामीत्येव त राजा बलिर्वैरोचनोऽब्रवीत् ।
वामनन्त च विज्ञाय ततोऽनुमुदितः स्वयम् ॥७७
स वामनो दिव ख च पृथिवी च द्विजोत्तमा ।
त्रिभि क्रमैर्विश्वमिद जगदाक्रामत प्रभु ॥७८
अत्यरिच्यत भूतात्मा भास्कर स्वेन तेजसा ।
प्रकाशयन् दिश सर्व्वा प्रदिशश्च महायशा ॥७९

इसके उपरान्त चतुर्थी युगाख्या म असुरो के आपन्न होने पर उस समय अन्य के प्रादुर्भाव होने पर ब्रह्मा ही पुरोहित हुए थे ।७२॥ हिरण्यकशिपु के वध में वह समुद्र के मध्य में सम्भूत हुए थे । द्वितीय सुर पुरस्सर रुद्र नरसिंह हुआ था ॥७३॥ सप्तम युग मे त्रेता म लोकों के बलिमय होने पर दैत्यों के द्वारा तीनों लोकों को आक्रान्त कर लेने पर तृतीय वामन के रूप में अवतीर्ण हुए थे ॥७४॥ बृहस्पति के पुरस्सर अथवा म आगे आगत। सधिस करके अदिति के कुल नन्दन ने दैत्यो के स्वामी बलि को यजमान बनाया था । स्वय एक द्विज होकर शुभ समय पहिले वैरोचन बलि के पास पहुँचे थे । ७५॥ और राजा बलि से वामन देव ने एक ब्राह्मण के स्वरूप म जाकर कहा—आप तीनों लोकों के राजा हैं । आपमे सभी कुछ प्रतिष्ठित है अर्थात् आपके पास सभी कुछ है । हे राजन् ! प्रभु आप मुझे तीन पैड भूमि को दान देने के योग्य होते हैं ॥७६॥ उस समय में वैरोचन राजा बलि ने उनसे यह वचन कहा—हाँ मैं आपको तीन पैड भूमि का दान देता हूँ । और उस ब्राह्मण को वामन (बौना) जानकर स्वय अनुमुदित हुआ था ॥७७॥ हे द्विजगणो ! उस वामन देव ने दिव-आकाश और पृथिवी को तीन ही पैडो से प्रभु ने इस विश्व समस्त जगत् को आक्रान्त कर लिया था ॥७८॥ उस भूतों के आत्मा ने अपने तेज म भास्कर को भी

और विश्वामित्र को पुरस्सर रखने वाला छठा अवतार था ॥९०॥ चौबीसवें त्रेतायुग में पुरोहित वसिष्ठ के द्वारा श्रीराम हुए थे। यह दशरथ महाराज के पुत्र श्री राघव रावण के लिये अर्थात् दशग्रीव के वध करने के लिये सातवाँ अवतार हुआ था ॥९१॥ अट्ठाईसवें युग में द्वापर में पराशर से विष्णु का आठवाँ अवतार हुआ था। इसके पश्चात् जातूकर्ण्य पुरस्सर श्री वेद व्यास ने जन्म ग्रहण किया था ॥९२॥ उसी प्रकार से नवम कश्यप ऋषि का पुत्र अदिति से विष्णु का अवतार हुआ था ॥९३॥

अप्रमेयो नियोज्यश्च यत्र कामचरो वशी।
क्रीडते भगवाँल्लोके बालः क्रीडनकैरिव ॥९४
न प्रमातुं महाबाहुः शक्योऽसौ मधुसूदनः।
परं परममेतस्माद्विश्वरूपान्न विद्यते ॥९५
अष्टाविंशतिमे तद्वद्द्वापरस्यांशसङ्क्षये।
नष्टे धर्मे तदा जज्ञे विष्णुर्वृष्णिकुले प्रभुः ॥९६
कर्तुं धर्मव्यवस्थानमसुराणां प्रणाशनम्।
मोहयन् सर्वभूतानि योगात्मा योगमायया ॥९७
प्रविष्टो मानुषीं योनिं प्रच्छन्नश्चरते महीम्।
विहारार्थं मनुष्येषु सान्दीपनिपुरःसरम् ॥९८
यत्र कंसश्च शाल्वश्च द्विविदश्च महासुरम्।
अरिष्टं वृषभश्चैव पूतना केशिनं हयम् ॥९९
नागं कुवलयापीडं मल्लराजगृहाधिपम्।
दैत्यान् मानुषदेहस्थान् सूदयामास वीर्यवान् ॥१००

वसुदेव से देवकी में गर्ग और गार्ग्य को पुरस्सर रखने वाला अवतार हुआ था जो अप्रमेय अर्थात् बुद्धि में न आने के योग्य और नियोज्य था। जिस अवतार में कामचर वशी भगवान् बाल स्वरूप में स्थित होते हुए लोक में क्रीडन करों अर्थात् खिलौनों से क्रीडा किया करते हैं ॥९४॥ यह महाबाहु मधुसूदन भगवान् प्रमा का विषय नहीं हो सकता है। इस विश्वरूप से परम पर कोई भी नहीं है ॥९५॥ अट्ठाईसवें उस द्वापर युग के अंश के सक्षय के समय में धर्म के

नष्ट हो जाने पर उस समय में प्रभु विष्णु ने वृष्णियों के कुल में अपने जन्म को ग्रहण किया था ॥९६॥ भगवान् विष्णु ने विनष्ट धर्म को सस्थापित करने की व्यवस्था करने के लिये और महान् दुष्ट असुरो का नाश करने के हेतु योगात्मा ने अपनी योग माया से समस्त प्राणियों को मोहित करते हुए इस मानुषी योनि मे प्रवेश किया था और वह प्रच्छन्न होते हुए ही भूमण्डल मे विचरण करते हैं। सान्दीपनि के पुरस्सर मनुष्यो मे विहार करने के लिये ही उनने जन्म लिया था ॥९७ ९८॥ जहाँ पर कस-शाल्व-द्विविद महासुर-अरिष्ट-वृषभ-पूतना-हयकेशी-कुवलयापीड हाथी-मल्लराजगृहाधिप इन सब मानुष देह में स्थित दैत्यो को वीर्यवान् ने निहत किया था ॥९९-१००॥

छिन्न बाहुसहस्रञ्च बाणस्याद्भुतकर्मण ।
नरकश्च हत सङ्ख्ये यवनश्च महाबल ॥१०१
हृतानि च महीपानां सर्वरत्नानि तेजसा ।
दुराचाराश्च निहता पार्थिवा ये रसातले ॥१०२
एते लोकहितार्थाय प्रादुर्भावा महात्मन ।
अस्मिन्नेव युगे क्षीणे सन्ध्याश्लिष्टे भविष्यति ॥१०३
कल्किर्विष्णुयशा नाम पाराशर्य प्रतापवान् ।
दशमो भाव्यसम्भूतो याज्ञवल्क्यपुर सर ॥१०४
अनुकर्षन् सर्वसेना हस्त्यश्वरथसङ्कुलाम् ।
प्रगृहीतायुधैर्विप्रैर्वृत शतसहस्रशः ॥१०५
नात्यर्थं धार्मिका ये च ये च धर्मद्विष क्वचित् ।
उदीच्यान्मध्यदेशाश्च तथा विन्ध्यापरान्तिकान् ॥१०६
तथव दाक्षिणात्याश्च द्रविडान् सिंहलै सह ।
गान्धारान् पारदांश्चैव पह्लवान् यवनाञ्छकान् ॥१०७
तुषारान् बर्बरांश्चैव पुलिन्दान् दरदान् खसान् ।
लम्पाकानन्धकान् रुद्रान् किरातांश्चैव स प्रभु ॥१०८
प्रवृत्तचक्रो बलवान् म्लेच्छानामन्तकृद्बली ।
अदृश्य सर्वभूताना पृथिवीं विचरिष्यति ॥१०९

अत्यन्त अद्भुत कर्म्म करने वाले वाण के सहस्र बाहुओं का छेदन किया था और युद्ध भूमि में नरकासुर का वध कर दिया था तथा महान् बलवान् यवन का हनन किया था ।।१०१।। अपने तेज से महीपालों के समस्त रत्नों का हरण कर लिया था । जो रसातल में दुष्ट आचार वाले राजा थे वे सब मार डाले थे ।।१०२।। महान् आत्मा वाले विष्णु भगवान् के समस्त प्रादुर्भाव लोकों के हित-सम्पादन के हुए थे । विष्णु का यह अवतार इस ही युग में सन्ध्या से शिलिष्ट एवं क्षीण हो जाने पर होगा ।।१०३।। विष्णुयश नाम वाला प्रतापवाला पाराशर्य्य कल्कि दशम याज्ञवल्क्य पुरस्सर अत्तम्भूत है जो कि भविष्य में होने वाला है ।।१०३।। आयुध ग्रहण करने वाले सहस्रों की सख्या में ब्राह्मणों से युक्त अर्थात् घिरे हुए कल्कि ने हाथी-अश्व और रथों से सकुल समस्त सेना को अनुवर्तित कर दिया था ।।१०५।। जो राजा अत्यन्त धार्मिक नहीं थे और जो वही धर्म मे द्वेष करने वाले लोग थे । उत्तर दिशा में होने वाले—मध्य देश के रहने वाले तथा जो विन्ध्यापरान्तिक थे और उसी प्रकार से दाक्षिणात्य एवं सिंहलों के साथ द्रविड थे गान्धार-पारद-पह्लव-यवन-शक-तुषार-बर्बर-पुलिन्द-दरद खस-लम्पक-अन्धक-रुद्र और किरात इन सबको उस प्रभु ने ध्वस्त करने के लिये जो चक्र को चलाने वाले—महाबल वाले-बली और म्लेच्छों का अन्त करने वाले थे, समस्त प्राणियों के द्वारा न देखने के योग्य होते हुए पृथिवी पर विचरण करेंगे ।।१०६ से १०९।।

मानव स तु सजज्ञे देवस्यांशेन धामत ।
पूर्वजन्मनि विष्णुर्य प्रमितिर्नाम वीर्यवान् ।।११०
गात्रेण वै चन्द्रमस पूर्णे कलियुगेऽभवत् ।
इत्येतास्तस्य देवस्य दश सम्भूतय स्मृता ।।१११
त त यालस्य कार्यञ्च तत्तदुद्दिश्य कारणम् ।
अंशेन त्रिषु लोकेषु तास्ता योनी प्रपत्स्यते ।।११२
पञ्चविंशोत्थिते कल्पे पञ्चविंशति वै समा ।
विनिघ्नत् सर्व्वभूतानि मानुषानेव सर्व्वश ।।११३

कृत्वा बीजावशेषान्तु मही क्रूरेण कर्मणा ।
सघातयित्वा वृषलान् प्रायशस्तानधार्मिकान् ॥११४

ततः स वै तदा कल्किश्चरितार्थः ससैनिकः ।
कर्मणा निहता ये तु सिद्धान्ते तु पुनः स्वयम् ११५
अकस्मात् कुपितान्योन्य भविष्यन्ति च मोहिताः ।
क्षपयित्वा तु तान् सर्वान् भाविनार्थेन चोदितान् ॥११६

गङ्गायमुनयोर्मध्ये निष्ठा प्राप्स्यति सानुगः ।
ततो व्यतीते कल्की तु सामात्यः सह सैनिकैः ११७
नृपेष्वथ विनष्टेषु सदा त्वप्रग्रहा प्रजा ।
रक्षणे विनिवृत्ते तु हत्वा चान्योन्यमाहवे ॥११८

परस्परररूहतादवासा निराक्रन्दा. सुदु.खिता. ।
पुराणि हित्वा ग्रामांश्च तुल्यास्ता निष्परिग्रहा ॥११९
प्रनष्टश्रुतिधर्माश्च नष्टधर्माश्रमास्तथा ।
हस्वा अल्पायुषश्चैव वनौकस इमे स्मृताः ॥१२०
सरित्पर्वतसेविन्य: पत्रमूलफलाशना. ।
चीर पत्राजिनधरा. सङ्कर घोरमास्थिता ॥१२१
अल्पायुषो नष्टवार्त्ता बहुबाधा: सुदु खिता: ।
एव कष्टमनुप्राप्ता: कलिसन्ध्यशके तदा ॥१२२
प्रजा. क्षय प्रयास्यन्ति सार्द्धं कलियुगेन तु ।
क्षीणे कलियुगे तस्मिन् प्रवृत्ते च कृते पुन ॥१२३
प्रपत्स्यन्ते यथान्याय स्वभावादेव नान्यथा ।
इत्येतद् कीर्तित सर्व देवासुरविचेष्टितम् ॥१२४
यदुवंशप्रसङ्गेन महद्वो वैष्णव यश ।
तुवसोस्तु प्रवक्ष्यामि पूरोद्रुह्योरनोस्तथा ॥१२५

परस्पर मे रुदनाक्रन्द-निराक्रन्द अर्थात् निरन्तर रुदन करने वाले और परम दु खित लोग नगरो को और ग्रामो को त्याग करके सब समान निष्परिग्रह हो जाँयगे ॥११९॥ सब लोग ऐसे ही जायगे जिनका श्रुतिधर्म नष्ट होगया है और आश्रम धर्म नष्ट हो जाने वाले हैं—कद मे बहुत ही छोटे-अल्प आयु वाले एकतरह जगली जीवो की भाँति ये कहे गये हैं ॥ १२० ॥ नदी और पर्वतो पर रहने वाले—पत्ते-मूल और फलो को भक्षण करने वाले—चीर पत्र तथा चर्म को धारण करने वाले और परम घोर सङ्कर अवस्था मे आस्थित हो जायगे ॥१२१॥ बहुत ही थोडी उम्र वाले नष्ट वार्त्ता वाले—बहुत बाधाओ से युक्त—अत्यन्त दु खित होते हुए उस समय मे कलियुग की सन्धि के अश मे सब लोग कष्ट को प्राप्त होने वाले होगे ॥१२२॥ इस घोर कलियुग के साथ ही समस्त प्रजा क्षय को प्राप्त हो जायगी । उस कलियुग के क्षीण होजाने पर और पुन कृत युग की प्रवृत्ति होती है ॥१२३॥ जब कृत युग प्रवृत्त होगा तो फिर न्याय के अनुसार स्वभाव से ही सब ठीक होजायगे और कोई भी अन्यथा नही

रहेगा। यह समस्त देवासुर विचेष्टित का वर्णन कर दिया है ॥१२४॥ अब मैं यदुवंश के प्रसङ्ग से आप लोगों से महान् वैष्णव वंश तुर्वसु-पूरु-द्रुह्यु और अनु का वंश वर्णन करूँगा ॥१२५॥

## प्रकरण ६१—अनुषंगपाद समाप्ति

तुर्वसोस्तु सुतो वह्निर्वह्नेर्गोभानुरात्मजः।
गोभानोस्तु सुतो वीरस्त्रिसानुरपराजितः ॥१
करन्धमस्त्रिसानोस्तु मरुत्तस्तस्य चात्मजः।
अन्यस्त्वविक्षितो राजा मरुत्तः कथितः पुरा ॥२
अनपत्यो मरुत्तस्तु स राजासीदिति श्रुतम्।
दुष्कृतं पौरवं चापि सर्वे पुत्रमकल्पयन् ॥३
एवं ययातिशापेन जराया सङ्क्रमेण तु।
तुर्वसोः पौरवं वंशं प्रविवेश पुरा किल ॥४
दुष्कृतस्य तु दायादः शरूथो नाम पार्थिवः।
शरूथात् जनापीडश्चत्वारस्तस्य चात्मजाः ॥५
पाण्ड्यश्च केरलश्चैव चोलः कुल्यस्तथैव च।
तेषां जनपदाः कुल्याः पाण्ड्याश्चोलाः सकेरलाः ॥६
द्रुह्योस्तु तनयौ वीरौ बभ्रुः सेतुश्च विश्रुतौ।
अरुद्धः सेतुपुत्रस्तु बाभ्रवो रिपुरुच्यते ॥७
यौवनाश्वेन समिति कृच्छ्रेण निहतो बली।
युद्धं सुमहदासीत्तु मासान् परि चतुर्दश ॥८

श्री सूतजी ने कहा—तुर्वसु का पुत्र वह्नि था और वह्नि का आत्मज गोभानु हुआ था। फिर गोभानु का पुत्र अपराजित तथा वीर त्रिसानु नाम वाला उत्पन्न हुआ था ॥१॥ त्रिसानु का पुत्र करन्धम हुआ और उसका पुत्र मरुत्त नामक उत्पन्न हुआ। पहिले मरुत्त राजा अन्यस्त्वविक्षित कहा गया था ॥२॥

वह मरुत्त राजा सन्तान हीन था— ऐसा सुना गया है। दुष्कृत और पौरव ने भी सबने पुत्र को कल्पित किया था ॥३॥ इस प्रकार से ययाति के शाप से जरा के सक्रमण से तुर्वसु से पौरव वश मे पहिले प्रवेश किया था ॥४॥ दुष्कृत का दायाद अर्थात् पुत्र शरूथ नाम वाला राजा हुआ और शरूथ से जनापीड हुआ। उसके चार पुत्र हुए थे ॥५॥ पाण्ड्य–केरल–चोल और कुल्य ये उन चारो के नाम थे। उनके जनपद भी कुल्य–पाण्ड्या–चोल और सकेरल इन्हीं नामो से हुए थे ॥६॥ द्रुह्यु के दो वीर पुत्र हुए थे जो बभ्रु और सेतु इन नामों से प्रसिद्ध थे। सेतु का पुत्र अरुद्ध था और बभ्रु का रिपु इस नाम से कहा जाता है ॥७॥ यौवनाश्व के द्वारा समिति कठिनाई से बली सिहत हुआ था और चौदह मास तक बहुत बडा युद्ध हुआ था ॥८॥

अरुद्धस्य तु दायादो गान्धारो नाम पार्थिव. ।
ख्यायते यस्य नाम्ना तु गान्धारविषयो महान् ॥९
गान्धारदेशजाश्चापि तुरगा वाजिना वरा ।
गान्धारपुत्रो धर्मस्तु घृतस्तस्य सुतोऽभवत् ॥१०
घृतस्य दुर्दमो जज्ञे प्रचेतास्तस्य चात्मज. ।
प्रचेतस पुत्रशत राजान. सर्वे एव ते ॥११
म्लेच्छराष्ट्राधिपा. सर्वे ह्युदीची दिशमाश्रिता ।
अनो पुत्रा महात्मानस्त्रय. परमधार्मिका. ॥१२
सभानरश्च पक्षश्च परपक्षस्तथैव च ।
सभानरस्य पुत्रस्तु विद्वान् कालानलो नृप ॥१३
कालानलस्य धर्मात्मा सृञ्जयो नाम धार्मिक. ।
सृञ्जयस्याभवत् पुत्रो वीरो राजा पुरञ्जय ॥१४
जनमेजयो महा सत्व पुरञ्जयसुतोऽभवत् ।
जनमेजयस्य राजर्षेर्महाशालोऽभवन्नृपः ॥१५
आसीदिन्द्रसमो राजा प्रतिष्ठितयशा दिवि ।
महामनाः सुतस्तस्य महाशालस्य धार्मिक. ॥१६

अरुद्ध का दायाद गान्धार नाम वाला नृप हुआ था। जिसके नाम से एक बहुत बड़ा देश प्रसिद्ध है। ६॥ गान्धार देश में उत्पन्न होने वाले घोड़ो में परम श्रेष्ठ तुरग होते हैं। गान्धार का पुत्र धर्म था और उसका सुत घृत नामक हुआ था ॥१०॥ घृत के दुर्दम ने जन्म लिया और दुर्दम ने जन्म लिया और दुर्दम का पुत्र प्रचेता हुआ। प्रचेता के एक सौ पुत्र हुए थे और वे सभी राजा हुए थे ॥११॥ वे सब म्लेच्छ राष्ट्रों के स्वामी हुए थे और उनने उत्तर दिशा का आश्रय लिया था। अनु के परम धार्मिक महान् आत्मा वाले तीन पुत्र हुए थे ॥१२॥ उन तीनों के नाम सभानर-चक्षु और पर पक्ष थे। सभानर के यहाँ उसका पुत्र परम विद्वान् कालानल नृप हुआ था ॥१३॥ कालानल का धर्मात्मा सृञ्जय नाम वाला धार्मिक पुत्र हुआ था। सृञ्जय का पुत्र वीर पुरञ्जय राजा हुआ था ॥१४॥ महान् सत्व वाला जनमेजय पुरञ्जय का पुत्र उत्पन्न हुआ था। राजर्षि जनमेजय का पुत्र महाशाल नाम वाला नृप हुआ था ॥१५॥ यह राजा दिवलोक प्रतिष्ठित यश वाला इन्द्र के समान हुआ था। उस महाशाल का महामना नामक परम धार्मिक पुत्र हुआ था ॥१६॥

सप्तद्वीपेश्वरो राजा चक्रवर्ती महायशाः ।
महामनास्तु पुत्रौ द्वौ जनयामास विश्रुतौ ॥१७
उशीनरञ्च धर्मज्ञं तितिक्षुञ्चैव धार्मिकम् ।
उशीनरस्य पत्न्यस्तु पञ्च राजर्षिवंशजाः ॥१८
मृगा कृमी नवा दर्वा पञ्चमी च दृषद्वती ।
उशीनरस्य पुत्रास्तु पञ्च तासु कुलोद्वहाः ।
तपसा ते सुमहता जातवृद्धाश्च धार्मिकाः ॥१९
मृगायास्तु मृगः पुत्रो नवाया नव एव तु ।
कृम्याः कृमिस्तु दर्वाया सुव्रतो नाम धार्मिकः ॥२०
दृषद्वतीसुतश्चापि शिबिरौशीनरो द्विजाः ।
शिबेः शिवपुरं ख्यातं यौधेयन्तु मृगस्य तु ॥२१
नवस्य नवराष्ट्रन्तु कृमेस्तु कृमिला पुरी ।
सुव्रतस्य तथा वृष्टा शिबिपुत्रान्निबोधत ॥२२

शिवेस्तु शिवय पुत्राश्चत्वारो लोकसम्मता ।
वृषदर्भ सुवीरस्तु केकयो मद्रकस्तथा ॥२३
तेषान्जनपदा स्फीता. केकया माद्रकास्तथा ।
वृषदर्भा सूचिदर्भास्तितिक्षो श्रृणुत प्रजा ॥२४

*यह महामना सातो द्वीपो का स्वामी महान् यश वाला चक्रवर्ती राजा* हुआ था। उस महामना ने परम प्रसिद्ध दो पुत्रो को जन्म दिया था अर्थात् उत्पन्न किया था ॥१७॥ एक का नाम धर्म का ज्ञाता उशीनर था और दूसरा परम धार्मिक तितक्षु हुआ था। उशीनर की राजर्षियो के वश म उत्पन्न होने वाली पाँच पत्नियाँ थी ॥१८॥ उनके नाम मृगा–कृमी–नवा–दर्वा और पाँचवी दृशद्वती था। उशीनर के उन पत्नियो मे कुलके उद्वहन करने वाले पाँच पुत्र हुए थे। वे महान् तपसे जानवृद्ध और धार्मिक हुए थे ॥१९॥ मृगा के मृग पुत्र था और नवा के नव–इस नाम वाला ही पुत्र हुआ था। कृमी के कृमि और दर्वा के धार्मिक सुव्रत पुत्र हुआ ॥२०॥ हे द्विजगणो! दृषद्वती का पुत्र भी औशीनर शिवि हुआ था। शिवि का शिवपुर और मृग का मौदेय पुर हुए ॥२१॥ *नव का नवराष्ट्र था और कृमी की कृमिला नाम वाली पुरी थी।* सुव्रत की वृष्टा पुरी थी। अब शिवि के पुत्रो को बतलाया जाता है उन्हें समझ लो ॥२२॥ राजा शिवि के शिवय नाम के चार पुत्र लोक सम्मत हुए थे जिनके नाम—वृषदर्भ–सुवीर–केकय और भद्रक य थे ॥२३॥ उनके बडे ही विस्तृत (फैलेहुए) जनपद केकय–माद्रक–वृषदर्भ और सूचिदर्भ इन नामो वाले हुए थे। अब आगे तितिक्षु के सन्तान के विषय म श्रवण करो ॥२४॥

तंतिक्षुरभवद्राजा पूर्वस्यान्दिशि विश्रुत ।
उशद्रथो महाबाहुस्तस्य हेम सुतोऽभवत् ॥२५
हेमस्य सुतपा जज्ञे सुत सुतयशा बली ।
जातो मनुष्ययोन्या वै क्षीण वशे प्रजेच्छया ॥२६
महायोगी स तु वलिर्वद्धो य स महामना ।
पुत्रानुत्पादयामास चातुर्वर्ण्यकरान् भुवि ॥२७

अङ्ग स जनयामास वङ्गं सुह्नं तथैव च ।
पुण्ड्रं कलिङ्गञ्च तथा वालेय क्षत्रमुच्यते ॥२८
वालेया ब्राह्मणाश्चैव तस्य वशकरा प्रभो ।
बलेस्तु ब्रह्मणा दत्ता वरा प्रीतेन धीमते ॥२९
महायोगित्वमायुश्च कल्पायु परिमाणकम् ।
सग्रामे चाप्यजेयत्व धर्मे चैव प्रभावना ॥३०
त्रैलोक्यदर्शनञ्चैव प्राधान्य प्रभवे तथा ।
बले चाप्रतिमत्व वै धर्मतत्त्वार्थदर्शनम् ॥३१
चतुरो नियतान् वर्णान् त्व वै स्थापयितेति च ।
इत्युक्तो विभुना राजा बलि शान्तिम्परा ययौ ॥३२

तितिक्षु पूर्व दिशा मे परम प्रसिद्ध राजा हुआ था । उशद्रथ महाबाहु उसका हेम पुत्र हुआ था ॥२५॥ हेम का सुतपा बली सुतयशा उत्पन्न हुआ था। जो वश के क्षीण होजाने पर प्रजा की इच्छा से मनुष्य की योनि मे उत्पन्न हुआ था ॥२६॥ वद्धबलि जो था वह महामना और महायोगी था । उसने भूमि मे चारो वर्णों के करने वाले पुत्रो को उत्पन्न किया था ॥२७॥ उसने अङ्ग–वङ्ग–सुह्न–पुण्ड्र–कलिङ्ग तथा बालेय को जन्म दिया था जो क्षत्र कहे जाते हैं। वालेय और ब्राह्मण उस प्रभु के वश करने वाले थे । बुद्धिमान् बलि के लिये प्रसन्न होने वाले ब्रह्मा ने वह दान दिये थे ॥२८॥ वे वरदान ये थे—महान् योगित्व का होना और कल्पायु परिमाण वाली आयु–सग्राम मे अजेय रहना और धर्म मे प्रकृष्ट भावना का रहना ॥३०॥ त्रैलोक्य का दर्शन और प्रसव मे प्राधान्य–बल मे अनुपम होना तथा धर्म के तत्त्वार्थ का दर्शन–ये वरदान देते हुए ब्रह्माजी ने कहा था तुम नियत चार वर्णों का स्थापित करने वाले हो–इस तरह से विभु के द्वारा जब कहा गया तो राजा बलि को परम शान्ति प्राप्त हुई थी ॥३१-३२॥

वालेन महता विद्वान् स्व वै स्थानमुपागत ।
तेषा जनपदा स्फीता वङ्गाङ्गसुह्नकास्तथा ॥३३

पुण्ड्रा कलिङ्गाश्च तथा तेषां वशं निबोधत ।
तस्य ते तनया सर्वे क्षेत्रजा मुनिसम्भवा ।
सम्भूता दीर्घतमस सुदेष्णायां महौजसः ॥३४
बृहद्भानो सुतो जज्ञे नाम्ना राजा बृहन्मना ।
तस्य पत्नीद्वय चासीच्चैद्यस्योभे च ते सुते ॥३५
यशोदेवी च सत्या च ताभ्यां वशस्तु भिद्यते ।
जयद्रथस्तु राजेन्द्रो यशोदेव्यां व्यजायत ॥३६
ब्रह्मक्षत्रान्तर सत्याविजयो नाम विश्रुत ।
विजयस्य धृति पुत्रस्तस्य पुत्रो धृतव्रत ॥३७
धृतव्रतस्य पुत्रस्तु सत्यकर्मा महायशा ।
सत्यकर्मसुतश्चापि सूतस्त्वधिरथस्तु वै ॥३८
स कर्णं परिजग्राह तेन कर्णस्तु सूतज ।
एतद्व कथित सर्वं कर्णे यद्वै प्रचोदितम् ॥३९
एतेऽङ्गवशजा. सर्वे राजान कीर्त्तिता मया ।
विस्तरेणानुपूर्व्या च पूरोस्तु शृणुत प्रजा ॥४०

बहुत काल के पश्चात् वह विद्वान् अपने स्थान में आगया था। उनके जनपद बहुत ही विस्तृत एवं विशाल थे जिनके नाम अङ्ग—वङ्ग—सुह्म—पुण्ड्र—कलिङ्ग थे। अब उनके वंश को जानलो। उनके वे सब पुत्र मुनियों से जन्म-ग्रहण करने वाले क्षेत्रज हुए थे और महान् ओज वाले दीर्घतम सुदेष्णा में उत्पन्न हुए थे ॥३३ ३४॥ श्री सूतजी ने कहा—बृहद्भानु का पुत्र बृहन्मना नाम वाला राजा हुआ था। उसकी दो पत्नियाँ थी और वे दोनों चैद्य की पुत्रियाँ थी ॥३५॥ एक का नाम यशोदेवी था और दूसरी का नाम सत्या था। इन दोनों से वंश भिद्यमान होता है। राजेन्द्र जयद्रथ यशोदेवी की कुक्षि से समुत्पन्न हुआ था। सत्या से ब्रह्म क्षत्रान्तर विजय नाम वाला विश्रुत हुआ था। विजय के पुत्र धृति हुआ और उसका पुत्र धृतव्रत हुआ था ॥३६-३७॥ धृतव्रत का आत्मज महान् यश वाला सत्यकर्मा नाम वाला उत्पन्न हुआ था। सत्यकर्मा का पुत्र अधिरथ सूत उत्पन्न हुआ था ॥३८॥ उसने कर्ण का परिग्रहण किया था

इसीलिये वर्ण सूनज हुआ था। यह सब वर्णों के विषय में प्रेरित किया गया यह मैंने वर्णन कर दिया है ॥३६॥ ये अङ्ग के वंश में उत्पन्न होने वाले सभी राजा मैंने बतला दिये हैं। अब विस्तार के साथ और आनुपूर्वी के अनुसार पूरु की सन्तति का तुम सब मुझसे श्रवण करो ॥४०॥

पूरो पुत्रो महाबाहू राजासीज्जनमेजय ।
अविद्धस्तु सुतस्तस्य य प्राचीमजयद्दिशम् ॥४१
अविद्धत प्रवीरस्तु मनस्युरभवत्सुत ।
राजाथो जयदो नाम मनस्योरभवत्सुतः ॥४२
दायादस्तस्य चाप्यासीद्धुन्धुर्नाम महीपति ।
धुन्धोर्वहुगवी पुत्र सञ्जातिस्तस्य चात्मज ॥४३
सञ्जातेरथ रौद्राश्वस्तस्य पुत्रान्निबोधत ।
रौद्राश्वस्य घृताच्या वै दशाप्सरसि सूनव ॥४४
रजेयुश्च घृतेयुश्च वक्षेयु स्थण्डिलेयु च ।
घृतेयुश्च जलेयुश्च स्थलेयुश्चैव सप्तम ॥४५
धर्मेयु सन्नतेयुश्च वनेयुर्दशमस्तु स ।
रुद्रा शूद्रा च मद्रा च शुभा जामलजा तथा ॥४६
तला खला च सप्तैता या च गावजना स्मृता ।
तया नाम्नरसा चैव रत्नकूटी च तादृशी ॥४७
आत्रेयो वशनस्तासां भर्ता नाम्ना प्रभाकर ।
अनादृष्टस्तु राजर्षी रिवयुम्यस्य चात्मज ॥४८

श्री सूतजी ने कहा—पूरु का पुत्र महान् बाहुओं वाला राजा जनमेजय था। उसका आत्मज अविद्ध नाम धारी हुआ था जिसने पूर्व दिशा का विजय किया था ॥४१॥ अविद्ध से प्रवृद्ध वीर मनस्यु नाम वाला सुत हुआ था और मनस्यु पुत्र जयद नाम धारी राजा हुआ था ॥४२॥ उस जयद का दायाद अर्थात् उत्तराधिकारी पुत्र धुन्धु नामक महीपति हुआ था। धुन्धु राजा का पुत्र बहुगवी नाम वाला हुआ और उस बहुगवी का पुत्र सञ्जाति नाम वाला समुत्पन्न हुआ था ॥४३॥ सञ्जाति का पुत्र रौद्राश्व नाम वाला समुत्पन्न हुआ था अब

उस रौद्राश्व के पुत्रों का भी ज्ञान प्राप्त करलो। रौद्राश्व के शुक्र से घृताची नाम वाली अप्सरा से दश पुत्रों ने जन्म ग्रहण किया था ॥४४॥ उन दश पुत्रों के नाम—रजेयु–कृतेयु–वक्षेयु–स्थण्डिलेयु–घृतेयु–जलयु और सातवाँ स्थलेयु था ॥४५॥ धर्मेयु–सन्नतेयु तथा दशवाँ वनेयु था। रुद्रा–शूद्रा–मद्रा–शुभा–ताम-रजा–तला–खला–ये सात और गोपजला कही गई थीं तथा तामरसा और वैसी ही रत्नकूटी थी ॥४६-४७॥ वश से आत्रेय प्रभाकर नाम वाला उनका स्वामी था। अनहष्ट राजर्षि रिवेयु उसका पुत्र था ॥४८॥

रिवेयोर्ज्वलना नाम भार्या वै तक्षकात्मजा।
यस्या देव्या स राजर्षी रन्ति नाम त्वजीजनत् ॥४६
रन्तिनार सरस्वस्या पुत्रानजनयच्छुभान्।
त्रसु तथा प्रतिरथ ध्रु वश्चं वातिधार्मिकम् ॥५०
गौरी कन्या च विख्याता मान्धातुर्जननी शुभा।
धुर्य प्रतिरथस्यापि कण्ठस्तस्याभवत् सुत ॥५१
मेधातिथि सुतस्तस्य यस्मात् काण्ठायना द्विजा।
इतिनानुयमस्यासीत् कन्या साजनयत्सुतान् ॥५२
त्रसु सुदयित पुत्र मलिन ब्रह्मवादिनम्।
उपदात ततो लेभे चतुरस्त्वित सात्मजान् ॥५३
सुष्मन्तमथ दुष्यन्त प्रवीरमनघन्तथा।
चक्रवर्त्ती ततो जज्ञे दौष्यन्तिर्नृ पसत्तम ॥५४
शकुन्तलाया भरतो यस्य नाम्ना तु भारतम्।
दुष्यन्त प्रति राजान वागुवाचाशरीरिणी ॥५५
माता भस्त्रा पितु पुत्रो येन जात स एव स।
भरस्व पुत्र दुष्यन्त सत्यमाह शकुन्तला ॥५६
रेतोधा पुत्र नयति नरदेव यमक्षयात्।
त्व-चास्य धाता गर्भस्य सात्यमस्या शकुन्तलाम् ॥५७

रिवेयु की 'ज्वलना'—इस नाम वाली तक्षक पुत्री भार्या हुई थी। उस राजर्षि रिवेयु ने जिस ज्वलना देवी से रन्ति नाम वाला पुत्र उत्पन्न किया था

॥४६॥ नार रन्ति ने सरस्वी में शुभ पुत्रों को समुत्पन्न किया था । उन पुत्रों के नाम हैं—वसु-प्रतिरथ और अतिधार्मिक ध्रुव ॥५०॥ और गौरी विख्यात कन्या थी जोकि मान्धाता की शुभ माता हुई थी । प्रतिरथ का पुत्र धुर्व हुआ और उसका पुत्र कण्ठ नाम धारी हुआ ॥५१॥ उसका पुत्र मेधातिथि हुआ जिससे काण्ठान द्विज हुए । इलिनानु यम की कन्या थी उसने पुत्रों को जन्म दिया था ॥५२॥ वसु ने सुदयित पुत्र को जो मलिन, ब्रह्मवादी और उपदात था, प्राप्त किया । इसके पश्चात् उसने चार पुत्रों की प्राप्ति की ॥५३॥ सुष्मन्त इसके उपरान्त दुष्यन्त-प्रवीर और अनद्य ये उनके नाम थे । इसके अनन्तर नृपश्रेष्ठ चक्रवर्ती दौष्यन्ति उत्पन्न हुआ था ॥५४॥ शकुन्तला में भरत ने जन्म ग्रहण किया था जिसके नाम से इस देश का नाम भारत हुआ है । राजा दुष्यन्त से मूर्त्तिमती वाणी ने कहा था ॥५५॥ माता भस्त्रा पिता का पुत्र है, जिससे उत्पन्न हुआ है वह वही है, पुत्र का भरण करो, शकुन्तला दुष्यन्त से सत्य कहती है ॥५६॥ हे नरदेव ! यम क्षय से रेतोधा पुत्र को प्राप्त करता है और तुम इसके गर्भ के धाता हो, शकुन्तला का अपमान मत करो ॥५७॥

भरतस्त्रिसृपु स्त्रीपु नव पुत्रानजीजनत् ।
नाभ्यनन्दच्च तान् राजा नानुरूपान्ममेत्युत ॥५८

ततस्ता मातरः क्रुद्धा पुत्रान्निन्युर्यमक्षयम् ।
ततस्तस्य नरेन्द्रस्य वितत पुत्रजन्म तत् ॥५९

ततो मरुद्भिरानीय पुत्रस्तु स बृहस्पते ।
सड्क्रा मितो भरद्वाजो मरुद्भि क्रतुभिर्विभु ॥६०

तत्रैवोदाहरन्तीद भरद्वाजस्य धीमत ।
जन्मसड्क्रमणञ्चैव मरुद्भिर्भरताय वै ॥६१

भरतस्तु भरद्वाज पुत्र प्राप्य तदाब्रवीत् ।
प्रजाया सहृताया वै कृतार्थोऽह त्वया विभो ॥६२

पूर्वन्तु वितथ तस्य कृत वै पुत्रजन्म हि ।
तत स वितथो नाम भरद्वाजस्तथाऽभवत् ॥६३

तस्माद्दिव्यो भरद्वाजो ब्राह्मण्यात् क्षत्रियोऽभवत् ।
द्विमुख्यायननामा स स्मृतो द्विपितृकस्तु वै ॥६४
ततोऽथ वितथे जाते भरत स दिवं ययौ ।
वितथस्य तु दायादो भुवमन्युर्बभूव ह ॥६५
महाभूतोपमाश्चासंश्चत्वारो भुवमन्युजा ।
बृहत्क्षत्रो महावीर्यो नरो गार्ग्यश्च वीर्यवान् ॥६६
नरस्य साङ्कृति पुत्रस्तस्य पुत्रौ महौजसौ ।
गुरुवीर्यस्त्रिदेवश्च साङ्कृत्यावबरौ स्मृतौ ॥६७
दायादाश्चापि गार्ग्यस्य शिनिवद्धात् बभूव ह ।
स्मृताश्च ते ततो गार्ग्या क्षात्रोपेता द्विजातयः ॥६८

भरत ने तीन स्त्रियों में नौ पुत्रों को उत्पन्न किया था किन्तु राजा ने उनका अभिनन्दन नहीं किया था ये मेरे अनुरूप नहीं हैं ॥५८॥ इसके अनन्तर माताऐं बहुत क्रुद्ध हुईं और उन्होंने पुत्रों को यम क्षय को प्राप्त कर दिया था। इसके उपरान्त उस राज्य का वह पुत्र जन्म वितथ होगया था ॥५९॥ इसके पश्चात् मरुतों ने बृहस्पति से वह पुत्र लाकर क्रतु मरुतों ने विभु भरद्वाज को सङ्क्रामित किया ॥६०॥ वहाँ पर ही धीमान् भरद्वाज का यह मरुतों के द्वारा भरत के लिये जन्म का सङ्क्रामण उदाहृत करते हैं ॥६१॥ भरत ने तो भरद्वाज को पुत्र प्राप्त करके उस समय कहा—हे विभो! मेरी प्रजा के सङ्कुल हो जाने पर आपने मुझे कृतार्थ किया है ॥६२॥ उसका पहिले तो पुत्र जन्म वितथ कर दिया था। इसके पश्चात् वह भरद्वाज वितथ नाम वाला होगया था ॥६३॥ इससे दिव्य भरद्वाज ब्राह्मण्य से क्षत्रिय होगया था तब वह द्विमुख्यायन नाम वाला और द्विपितृक कहा गया है ॥६४॥ फिर उस वितथ के उत्पन्न होने पर वह भरत दिवलोक को चला गया था। वितथ का दायाद (पुत्र) भुवमन्यु हुआ था ॥६५॥ महाभूत के समान भुवमन्यु से जन्म ग्रहण करने वाले पुत्र चार हुए थे। उन चारों के नाम बृहत्क्षत्र-महावीर्य-नर और वीर्यवान् गार्ग्य थे ॥६६॥ नर के पुत्र साङ्कृति नामधारी हुआ था। उस साङ्कृति के महान् ओज वाले दो पुत्र हुए थे जिनके नाम गुरुवीर्य और त्रिदेव थे ये जो साङ्कृतवर हरे

गये हैं ॥६७॥ गर्गस्य शिनिनद्ध से भी दायाद हुए और ये क्षात्र धर्म से युक्त द्विजाति गार्ग्य कहे गये हैं ॥६८॥

महावीर्यसुतश्चापि भीमस्तस्मादुभक्षय ।
तस्य भार्या विशाला तु सुषुवे वै सुतास्त्रय ॥६६
त्र्य्यारुणिं पुष्करिणं तृतीय सुषुवे कपिम् ।
कपे क्षत्रवरा ह्येते तयो प्रोक्ता महर्षय ॥७०
गार्ग्या साङ्कृत्यां वीर्या क्षात्रोपेता द्विजातय ।
संश्रिताङ्गिरस पक्ष बृहत्क्षत्रस्य वक्ष्यति ॥७१
बृहत्क्षत्रस्य दायाद सुहोत्रो नाम धार्मिक ।
सुहोत्रस्यापि दायादो हस्ती नाम बभूव ह ।
तेनेदं निर्मितं पूर्वं नाम्ना वै हास्तिन पुरम् ॥७२
हस्तिनश्चापि दायादास्त्रय परमधार्मिका ।
अजमीढो द्विमीढश्च पुरुमीढस्तथैव च ॥७३
अजमीढस्य पुत्रास्तु शुभा शुभकुलोद्वहा ।
तपसोऽन्ते सुमहतो राज्ञो वृद्धस्य धार्मिका ॥७४
भरद्वाजप्रसादेन शृणुध्व तस्य विस्तरम् ।
अजमीढस्य केशिन्या कण्ठ समभवत्किल ॥७५
मेधातिथि सुतस्तस्य तस्मात् कण्ठायना द्विजा ।
अजमीढस्य धूमिन्या जज्ञे बृहद्वसुर्नृप ॥७६

महावीर्य का पुत्र भी भीम नामक हुआ और उससे फिर उभक्षय हुआ उसकी भार्या विशाला नाम वाली ने तीन पुत्रों का प्रसव किया था ॥६६॥ एक का नाम त्र्यारुणि था, दूसरा पुष्करिण और तृतीय कपि हुआ था। कपि के ये क्षत्र वर हुए और उन दोनों के महर्षि कहे गये हैं ॥७०॥ गार्ग्य-साङ्कृत्य, वीर्य क्षात्र धर्म से युक्त द्विजाति थे। आङ्गिरस के पक्ष का आश्रय लेकर बृहत्क्षत्र का बतलावेंगे ॥७१॥ बृहत्क्षत्र का दायाद सुहोत्र नाम वाला परम धार्मिक था। सुहोत्र का भी दायाद हस्ती नाम वाला हुआ था। उसने ही यह हास्तिन पुर अपने नाम से पहिले बनाया था ॥७२॥ हस्ती के भी तीन पुत्र समुत्पन्न हुए

थे जोकि परम धर्म के मानने वाले थे। उन तीनों के नाम अजमीढ–द्विमीढ तथा पुरुमीढ ये थे ॥७३॥ अजमीढ के जो पुत्र हुए थे वे बहुत ही शुभ और कुल के उद्वहन करने वाले थे। सुमहान् तप के अन्त में वृद्ध राजा के धार्मिक हुए थे ॥७४॥ वे भरद्वाज के प्रसाद से ही हुए थे अब उनका विस्तार का श्रवण करो। अजमीढ नाम वाले के केशिनी में कण्ठनाम धारी उत्पन्न हुआ था ॥७५॥ मेधातिथि नाम वाला उसका पुत्र था। उससे फिर कण्ठायन द्विज उत्पन्न हुए थे ॥७६॥

बृहद्वसोर्बृहद्विष्णु. पुत्रस्तस्य महाबल.।
बृहत्कर्मा सुतस्तस्य पुत्रस्तस्य बृहद्रथ ॥७७
विश्वजित्तनयस्तस्य सेनजित्तस्य चात्मज॰।
अथ सेनजित. पुत्राश्चत्वारो लोकविश्रुता. ॥७८
रुचिराश्वश्च काव्यश्च रामो दृढधनुस्तथा।
वत्सश्चावन्तको राजा यस्य ते परिवत्सरा ॥७९
रुचिराश्वस्य दायादः पृथुषेणो महायशा॰।
पृथुषेणस्य पारस्तु पारान्नीपोऽथ जज्ञिवान् ८०
यस्य चैकशतञ्चासीत् पुत्राणामिति न श्रुतम्।
नीपा इति समाख्याता राजान सर्व एव ते ॥८१
तेषा वंशकरः श्रीमान् राजासीत्कीर्त्तिवर्द्धन।
काम्पिल्ये समरो नाम स चेष्टसमरोऽभवत् ॥८२
समरस्य परः पार सत्वदश्व इति त्रय.।
पुत्राः सर्वगुणोपेता. पारपुत्रो वृपुर्वभौ ॥८३
वृपोस्तु सुकृतिर्नाम सुकृतेनह कर्मणा।
जज्ञे सर्वगुणोपेतो विभ्राजस्तस्य चात्मजः ॥८४

अजमीढ के धूमिनी में बृहद्वसु राजा ने जन्म ग्रहण किया था ॥७७॥ बृहद्वसु के बृहद्विष्णु पुत्र हुआ था जो महान् बल वाला था उसका पुत्र बृहत्कर्मा हुआ और फिर उसका पुत्र बृहद्रथ नाम वाला हुआ था। उसका अर्थात् बृहद्रथ का तनय विश्वजित् हुआ और उसका सेनजित आत्मज हुआ था। इसके उप-

रान्त फिर सेनजित् के लोक में परम प्रसिद्ध चार पुत्रों ने जन्म ग्रहण किया था ॥७८॥ उन चारों पुत्रों के नाम रुचिराश्व–काव्य–राम और दृढ़धनु थे। वत्स श्रावन्तक राजा था जिसके ये परिवत्सर हुए हैं ॥७६॥ रुचिराश्व का दायाद महान् यश वाला पृथुषेन था। पृथुषेन का पार हुआ और पार से नीप ने जन्म लिया था ॥८०॥ जिसके एक शत पुत्र हुए थे—यह हमसे सुना गया है। वे समस्त राजा लोग नीपा—नाम से समाख्यात हुए थे ॥८१॥ उनके वंश को करने अर्थात् चलाने वाला श्रीमान् कीर्त्तिवर्द्धन राजा हुआ था काम्पिल्य में समर नाम वाला वह सचेष्ट समर हुआ था ॥८२॥ समर के पर पार और सत्वद ये तीन आत्मज हुए थे। ये समस्त पुत्र सर्वगुण गरण से सम्पन्न थे। पार का पुत्र पृथु गुणोभित हुआ था ॥८३॥ पृथु का सुकृति नामक पुत्र यहाँ सुकृत कर्म के द्वारा समस्त गुणों से युक्त हुआ था और उसका पुत्र विभ्राज नाम वाला हुआ था ॥८४॥

विभ्राजस्य तु दायादस्त्वणुहो नाम पार्थिव ।
बभूव शुकजामाता ह्यचीभर्त्ता महायशा ॥८५
अणुहस्य तु दायादो ब्रह्मदत्तो महातपा ।
योगसूनु सुतस्तस्य विष्वक्सेनो ऽभवन्नृपः ॥८६
विभ्राजपुत्रो राजान सुकृतेनेह कर्म्मणा ।
विष्वक्सेनस्य पुत्रस्तु उदक्सेनो बभूव ह ॥८७
भल्लाटस्तस्य दायादो येन राजा पुरा हत ।
भल्लाटस्य तु दायादो राजासीज्जनमेजय ।
उग्रायुधेन तस्यार्थे सर्वे नीपा प्रणाशिता ॥८८
परीक्षितस्य दायादो बभूव जनमेजय ।
श्रुतसेनस्य दायादो भीमसेनोऽपि नामत. ॥८९
जह्नुस्त्वजनयत्पुत्र सुरथ नाम भूमिपम् ।
सुरथस्य तु दायादो वीरो राजा विदूरथ ॥९०
विदूरथसुतश्चापि सार्वभौम इति श्रुति. ।
सार्वभौमाञ्जयत्सेन आराधिस्तस्य चात्मज ॥९१

आराधितो महासत्त्व अयुतायुस्तत स्मृत ।
अक्रोधनाऽयुतायोऽस्तु तस्माद् वातिथि स्मृत ॥९२
देवातिथेस्तु दायाद ऋक्ष एव बभूव ह ।
भीमसेनस्तथा ऋक्षाद्दिलीपस्तस्य चात्मज ॥९३
दिलीपसूनु प्रतिपस्तस्य पुत्रास्त्रय स्मृता ।
देवापि शान्तनुश्चैव वाह्लीकश्चैव ते त्रय ॥९४

विभ्राज का दायाद अणुह नामधारी राजा हुआ था । शुकजा माता थी और महान् यशवाला अणुह का भर्ता ॥८५॥ अणुह का दायाद (पुत्र) महान् तपस्वी ब्रह्मदत्त हुआ था और उसका तनय योग सूनु और उसका पुत्र विष्वक सेन नृप हुआ था ॥८६॥ विभ्राज के पुत्र सब यहाँ सुकृत कर्म के द्वारा राजा हुए थे । विष्वक्सेन का पुत्र उदक्सेन हुआ था ॥८७॥ उसका दायाद भल्लाट था जिसने पहिले राजा का हनन किया था भल्लाट का दायाद राजा जनमजय था । उसके लिए उग्रायुध ने समस्त नीपा प्रणष्ट कर दिया था ॥८८॥ श्री सूतजी ने कहा—परीक्षित का दायाद जनमजय नाम वाला हुआ था । श्रुतसेन का पुत्र नाम से भीमसेन हुआ था ॥८९॥ जह्नु ने सुरथ नाम वाला राजा पुत्र के रूप में उत्पन्न किया था । सुरथ का दायाद परम वीर राजा विदूरथ हुआ था ॥९०॥ विदूरथ का पुत्र सार्वभौम था—ऐसी श्रुति है । सार्वभौम से जयत्सेन उत्पन्न हुआ और उस जयत्सेन का पुत्र आराधि नाम वाला हुआ था ॥९१॥ आराधि से अयुतायु हुआ था जो महान् सत्त्व वाला कहा गया है । फिर उस अयुतायु का अक्रोधन पुत्र हुआ और उस अक्रोधन से देवातिथि पुत्र हुआ था ॥९२॥ देवातिथि का दायाद ऋक्ष नाम वाला हुआ था । ऋक्ष से भीमसेन की उत्पत्ति हुई और उसका पुत्र दिलीप नामधारी हुआ था ॥९३॥ दिलीप का पुत्र प्रतिप हुआ और उस प्रतिप के तीन पुत्र कहे गये हैं । जिनके नाम देवापि–शान्तनु और वाह्लीक ये तीन थे ॥९४॥

वाह्लीकस्य तु विज्ञ य सप्तवाह्लीश्वरो नृप ।
वाह्लीकस्य सुतश्चैव सोमदत्तो महायशा ॥९५

भय हो जाने पर ये मुख किस अवस्था वाले होते हैं इसे आप यथार्थवत् हमको बोलें ॥३३३-३३४॥

एते ये वै त्वया प्रोक्ता सिंहव्याघ्रगणैः सह ।
ये चान्ये सिद्धिसम्प्राप्ता मातरिश्वा जगाद ह ॥३३५
इदञ्च परमं तत्त्वं समाख्यास्यामि शृण्वताम् ।
विज्ञानेश्वरसद्भावमव्यक्त प्रभवं तथा ॥३३६
तत्र पूर्वगतास्तेषु कुमारा ब्रह्मण सुता ।
सनकश्च सनन्दश्च तृतीयश्च सनातन ॥३३७
वोढुश्च कपिलस्तेषामासुरिश्च महायशा ।
मुनि पञ्चशिखश्चैव ये चान्येऽप्येवमादय ॥३३८
तत काले व्यतिक्रान्ते कल्पाना पर्यये गते ।
महाभूतविनाशान्ते प्रलये प्रत्युपस्थिते ॥३३९
अनेकरुद्रकोट्यस्तु या प्रसन्ना महेश्वरी ।
शब्दादीन्विषयान्भोगान्सत्यस्याष्टविधस्यात् (?) ॥३४०
प्रविश्य सर्वभूतानि ज्ञानयुक्तेन तेजसा ।
वैहायपदमव्यग्रं भूतानामनुकम्पया ॥३४१
तत्र यान्ति महात्मान परमाणु महेश्वरम् ।
तरन्ति सुमहावर्त्ता जन्ममृत्यूदका नदीम् ॥३४२
तत पश्यन्ति सर्वाणि पर ब्रह्माणमेव च ।
देव्या वै सहिता सप्त या देव्यः परिकीर्त्तिता ॥३४३
यत्तरमहत्त्व सिंहानामादित्याना तथैव च ।
वैश्वानरभूतभव्यव्याघ्राश्चैवानुगामिन ॥३४४

ये सब आपने सिंह व्याघ्र गणों के साथ बताये हैं और जो अन्य सिद्धि को सम्प्राप्त होने वाले हैं वायुदेव ने जिनको कहा था। इस परम तत्त्व को कहूँगा, आप सुनिये। विज्ञान ईश्वर सद्भाव और अव्यक्त प्रभाव को भी कहूँगा ॥३३५-३३६॥ वहाँ पर उनमें ब्रह्मा के पुत्र कुमार पूर्वगत हैं जो सनक-सनन्द और तृतीय सनातन हैं ॥३३७॥ उनमें वोढु-कपिल और महान् यश

वाला आसुरि और पञ्चशिख मुनि और जो अन्य इसी प्रकार के है ।।३३८।। इसके पश्चात् काल के व्यतिक्रान्त होने पर तथा कल्पो के पर्य्यय के गत होने पर महाभूतों के विनाश हो जाने पर तथा प्रलय क प्रत्युपस्थित होने पर अनेक न्द्रो की कोटियाँ और प्रसन्न महेश्वरी शब्दादि विषयो को तथा भोगो को सत्य के अष्टविधत्व से ज्ञान से युक्त तज के द्वारा समस्त भूतो मे प्रवेश करके प्राणियो पर अनुकम्पा करने से अव्यग्र वैहायम पद को प्राप्त होते है ।।३३६-३४०।। वहा पर महान् आत्मा वान परमाणु महेश्वर मे चले जाते हैं और महान् आवर्तों वाली तथा जन्म और मौत के जल वाली नदी को पार किया करते हैं ।।३४१।। इसके अनन्तर वहा महादेव को तथा परब्रह्म का दर्शन किया करते है । देवी के साथ सात को देखते है जो देवियाँ कीर्त्तित की गई हैं । जो वह तिङ्गो तथा आदित्यो का सहस्र हैं तथा अनुगमन करने वाले वैश्वानर-भूत भव्य व्याघ्र हैं उनको भी देखत हैं ।।३४२-३४३-३४४।।

## प्रकरण ६४—प्रलयादि पुनः सृष्टि वर्णन

प्रत्याहार प्रवक्ष्यासि परस्यान्ते स्वयम्भुव ।
ब्रह्मण स्थितिकाले तु क्षीणे तस्मिस्तदा प्रभौ ।।१
यथेद कुरुतेऽध्यात्म सुसूक्ष्म विश्वमीश्वरः ।
अव्यक्ताग्रसते व्यक्त प्रत्याहारे च कृत्स्नश ।।२
पर तदनुकल्पानामपूर्णे कल्पसङ्क्षये ।
उपस्थिते महाघोरे ह्यप्रत्यक्षे तु वस्यचित् ।।३
अन्ते द्रुमस्य सम्प्राप्ते पश्चिमस्य मनोस्तदा ।
अन्ते कलियुगे तस्मिन्क्षीणे सहार उच्यते ।।४
सम्प्रक्षाले तदा वृत्ते प्रत्याहारे ह्युपस्थिते ।
प्रत्याहारे तदा तस्मिन् भूततन्मात्रसक्षये ।।५

महदादेर्विकारस्य विशेषान्तस्य सक्षये ।
स्वभावकारिते तस्मिन्प्रवृत्ते प्रतिसञ्चरे ॥६
आपो ग्रसन्ति वै पूर्व भूमेर्गन्धात्मक गुणम् ।
आत्तगन्धा ततो भूमि. प्रलयत्वाय कल्पते ।
प्रविष्टे गन्धतन्मात्रे तोयावस्था धरा भवेत् ॥७
आपस्तदा प्रनष्टा वै वेगवत्यो महास्वना ।
सर्वमापूरयित्वेद तिष्ठन्ति विचरन्ति च ॥८

श्री सूतजी ने कहा—अब मैं पर स्वयम्भू के अन्त मे जो प्रत्याहार होता है उसको बतलाऊँगा । उस स्थिति काल के क्षीण हो जाने पर जो उस समय मे प्रभु ब्रह्मा का हुआ करता है ॥१॥ जिस प्रकार से ईश्वर इस अध्यात्म–सुसूक्ष्म विश्व को रचा करता है वही प्रभु प्रत्याहार के समय मे यह व्यक्त पूर्ण रूप मे अव्यक्त को ग्रस लिया करता है ॥२॥ किन्तु उसके अनु-कल्पो का अपूर्ण सक्षय होने पर किसी के अप्रत्यक्ष महाघोर के उपस्थित होने पर अन्त मे उस समय मनु के पश्चिम द्रुम के सम्प्राप्त होने पर अन्त मे उस षनिद्रुम के क्षीण हो जाने से समय मे सहार कहा गया है ॥३-४॥ उस समय मे सम्प्रक्षाल के होने पर प्रत्याहार के उपस्थित हो जाने पर उस समय मे उस भूततन्मात्राओ के सशय वाले प्रत्याहार मे महद् आदि विकार के विशेषान्त के सक्षय होने पर और स्वभाव कारित उस प्रतिसञ्चार के प्रवृत्त होने पर सर्व प्रथम जल भूमि के गन्ध स्वरूप वाले गुण को ग्रसता हैं। फिर वह आत्त गन्धवाली भूमि प्रलय होने के लिए कल्पित होती है । गन्ध तन्मात्रा के प्रविष्ट हो जाने पर यह भूमि जल की अवस्था मे हो जाया करती है। ॥५-६-७॥ उस समय मे प्रनष्ट जल वेग वाला और महान् शब्द वाला इस सबको आपूरित कर स्थित रहता है और विचरण किया करता है ॥८॥

अपामस्ति गुणोयस्तु ज्योतिषे लीयते रस ।
नश्यन्त्यापस्तदान्ते च रसतन्मात्रसङ्क्षयात् ॥६
तेजसा ग्रहृतरसा ज्योतिष्ट्वं प्राप्नुवन्त्युत ।
ग्रस्ते च सलिले तेज सर्वतोमुखमीक्षयते ॥१०

अथाग्निः सर्वतो व्याप्त आदत्ते तज्जलन्तदा ।
सर्वमापूर्य्यतेऽर्चिभिस्तदा जगदिदं शनैः ॥११
अर्चिभिः सन्तते तस्मिंस्तिर्यगूर्ध्वमधस्तत ।
ज्योतिषोऽपि गुण रूप वायुरत्ति प्रकाशकम् ।
प्रलीयते तदा तस्मिन्दीपार्चिरिव मारुते ॥१२
प्रनष्टे रूपतन्मात्रे हृतरूपो विभावसु ।
उपशाम्यति तेजो हि वायुना धूयते महत् ॥१३
निरालोके तदा लोके वायुभूते च तेजसि ।
ततस्तु मूलमासाद्य वायु सम्भवमात्मन ॥१४
ऊर्ध्वं चाधश्च तिर्यक्च दोधवीति दिशो दश ।
वायोरपि गुण स्पर्शमाकाश ग्रसते च तत् ॥१५
प्रशाम्यति तदा वायु खन्तु तिष्ठत्यनावृतम् ।
अरूपमरसस्पर्शमगन्ध न च मूर्तिमत् ॥१६

जलो के अन्दर जो गुण होता है वह रस तेज मे लीन होजाया करता है। सब अन्त मे रस तन्मात्रा के सक्षय होने से जल नष्ट हो जाया करते हैं ॥६॥ तेज के द्वारा सहरण वाले जल तेज के स्वरूप को ही प्राप्त कर लिया करते हैं। सलिल के ग्रस्त हो जाने पर सभी ओर तेज ही दिखलाई दिया करता है ॥१०॥ इसके पश्चात् सभी ओर व्याप्त तेज स्वरूप अग्नि उस जल को उस समय ग्रहण कर लेता है। धीरे धीरे यह समस्त जगत् सब अर्चियो से पूरित हो जाता है ॥११॥ तब ऊपर-नीचे और इधर-उधर अर्चियाँ फैल जाने पर ज्योति का जो प्रकाश रूपी गुण है उसे वायु खा जाता है और वह प्रलीन हो जाता है जैसे वायु के झोके मे दिये की लौ नष्ट हो जाया करती है ॥१२॥ रूप तन्मात्रा के प्रनष्ट हो जाने के बाद विभा वसु नष्ट रूप वाला हो जाया करता है। तेज वायु के द्वारा उपशान्त होता है तथा वायु खूब बढ़ा करती है ॥१३॥ तेज के वायु स्वरूप हो जाने पर यह समस्त लोक प्रकाशहीन निरालोक हो जाया करता है। इसके पश्चात् यह वायु भी अपने उत्पत्ति स्थान भूत को प्राप्त होकर ऊपर नीचे और तिरछा दस दिशाओ

को कम्पित किया करता है। उस वायु का जो स्पर्श गुण है उसे आकाश ग्रस लिया करता है ॥१४-१५॥ तब यह प्रशमित हो जाता है और अनावृत आकाश में रहा करता है। रूप–रस स्पर्श और गन्ध तथा मूर्त्ति से रहित होता है ॥१६॥

सर्वमापूरयच्चादं सुमहत्तत्प्रकाशते ।
परिमण्डलन्तत्सुषिरमाकाश शब्दलक्षणम् ॥१७
शब्दमात्र तदाकाश सर्वमावृत्य तिष्ठति ।
तन्तु शब्दगुणन्तस्य भूतादि ग्रसते पुनः ॥१८
भूतेन्द्रियेषु युगपद् भूतादौ सस्थितेषु वै ।
अभिमानात्मको ह्येष भूतादिस्तामस स्मृत ॥१९
भूतादि ग्रसते चापि महान्वै बुद्धिलक्षण ।
महानात्मा तु विज्ञेय सकल्पो व्यवसायक ॥२०
बुद्धिर्मनश्च लिङ्गश्च महानक्षर एव च ।
पर्यायवाचकै शब्दैस्तमाहुस्तत्त्वचिन्तका ॥२१
सम्प्रलीनेष भूतेषु गुणसाम्ये तमोमये ।
स्वात्मन्येव स्थित चैव कारण लोककारणे ॥२२
विनिवृत्त तदा सर्गे प्रकृत्यावस्थितेन वै ।
तदाद्यन्तपरोक्षत्वादहष्टत्वाच्च कस्यचित् ॥२३
अनाख्यानादबोधत्वादज्ञानाज्ज्ञानिनामपि ।
आगतागतिकत्वाच्च ग्रहण तत्र विद्यते ॥२४
भावग्राह्यानुमानाच्च चिन्तयित्वेदमुच्यते ।
स्थिते तु कारणे तस्मिन्नित्ये सदसदात्मिके ॥२५
अनिर्देश्या प्रवृत्तिर्वै स्वात्मिका कारणे न तु ।
एव सत्ताद्योऽप्यस्तात्क्रमात्प्रवृत्तयस्तु वै ॥२६

सबको नादों के द्वारा आपूरित कर वह सुमहत् प्रकाशित होता है। परिमण्डल सुषिर आकाश का शब्द गुण ही लक्षण अर्थात् स्वरूप होता है ॥१७॥ उस समय शब्द मात्र वह आकाश सबको आवृत करके स्थित रहा करता है।

उसके उस शब्द गुण को भूतादि ग्रस लेते हैं ॥१८॥ भूतेन्द्रियों के एक साथ भूतादि में संस्थित होने पर अभिमानात्मक यह भूतादि तामस कहा गया है ॥१९॥ और बुद्धि लक्षण वाला महान् भूतादि को भी ग्रस लेता है। महान् स्वरूप वाला व्यावसायक सङ्कल्प जानना चाहिए ॥२०॥ तत्त्व के चिन्तक लोग बुद्धि–मन–लिङ्ग–महान् और अक्षर इन पर्याय वाचक शब्दों में उसको कहते हैं ॥२१॥ तमोमय गुणों के साम्य में भूतों के सम्प्रलीन होने पर और लोकों के कारण को अपनी आत्मा में ही स्थित होने पर उस समय में सर्ग के विषय रूप में निवृत्त हो जाने पर प्रकृति से अवस्थित होने से किसी के आद्यन्त परोक्ष होने के कारण से–और अदृष्ट होने से—अनाख्यात होने से–अबोध होन से तथा ज्ञानियों को भी अज्ञान से एव अनागतिक होने से वह ग्रहण नहीं होता है ॥२२ २३ २४॥ और भाव ग्राह्य अनुमान से यह सोचकर कहा जाता है। उस नित्य सद् और असत् स्वरूप वाले कारण के स्थित होने पर कारण में निश्चय ही स्वाभाविक प्रवृत्ति अनिर्देश्य होती है। इस प्रकार से अभ्यस्त क्रम से सप्तादि प्रकृतियाँ होती हैं ॥२५ २६॥

प्रत्याहारे तदा सर्गे प्रविशयन्ति परस्परम् ।
येनेदमावृत सर्व मण्डलन्तु प्रलीयते ॥२७
सप्तद्वीपसमुद्रान्त सप्तलोक सपर्वतम् ।
उदकावरण यच्च ज्योतिषा लीयते तु तत् ॥२८
यत्तैजस चावरणमाकाश ग्रसते तु तत् ।
यद्वायव्य चावरणमाकाश ग्रसते तु तत् ॥२९
आकाशावरण यच्च भूतादिर्ग्रसते तु तत् ।
भूतादि ग्रसते चापि महान्वै बुद्धि लक्षण ॥३०
महान्त ग्रसतेऽव्यक्त गुणसाम्य तत परम् ।
एतौ सहारविस्तारौ ब्रह्माव्यक्तौ तत पुन. ॥३१
सृजते ग्रसते चैव विकारान्सर्गसयमे ।
सहारकार्यकारणा ससिद्धा ज्ञानिनस्तु ये ॥३२

यस्मात्प्रतिशरीरं हि सुखदुःखोपलब्धिता ।
तस्मात्पुरुषनानात्वं विज्ञेयं तु विजानता ॥३८
यदा प्रवर्त्तते चैषां भेदानां चैव संयमा ।
स्वभाववारिताः सर्वे कालेन महता तदा ॥३९
निवर्त्तते तदा तस्य स्थितिरागः स्वयम्भुवः ।
सहसा योज्यकैः सर्वैर्ब्रह्मलोकनिवासिभिः ॥४०
विनिवृत्ते तदा रागे स्थितावात्मनिवासिनाम् ।
तत्कालवासिना तेषां तदा तद्दोषदर्शिनाम् ॥४१
उत्पद्यतेऽथ वैराग्यमात्मवादप्रणाशनम् ।
भोज्यभोक्तृत्वनानात्वे तेषां तद्द्वयदर्शिनाम् ॥४२
पृथग्ज्ञानेन क्षेत्रज्ञास्ततस्ते ब्रह्मलौकिकाः ।
प्रकृतौ करणैर्नीताः सर्वे नानाप्रदर्शिनः ॥४३
स्वात्मन्येवावतिष्ठन्ते प्रशान्ता दर्शनात्मकाः ।
शुद्धा निरञ्जनाः सर्वे चेतनाचेतनास्तथा ॥४४
तत्रैव परिनिर्वाणा स्मृता नागामिनस्तु ते ।
निर्गुणत्वान्निरात्मानः प्रवृत्यन्ते व्यतिक्रमात् ॥४५

क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ इन दोनों का विषयाविषयत्व कहा गया है । ब्रह्म विषय तो जानना चाहिए और क्षेत्र अविषय कहा जाता है ॥३६॥ क्षेत्रज्ञ से अधिष्ठित क्षेत्र क्षेत्रज्ञ के लिए ही होता है । शरीरों के बहुत अधिक होने के कारण से यह शरीरी भी बहुत प्रकार का कहा जाता है ॥३७॥ और अव्यूढ़ शङ्कर से ही ज्योतिर्वत् व्यवस्थित होता है । इससे प्रत्येक शरीर सुख और दुःख को उपलब्ध करने वाला होता है । इस कारण से विज्ञान रखने वाले को पुरुषों का नाना होना जानना चाहिए ॥३८॥ जिस समय में इन भेदों के संयम प्रवृत्त होते हैं उस समय में महान् काल से सब स्वभावकारी होते हैं ॥३९॥ तब उस स्वयम्भू का स्थिति राग निवृत्त हो जाता है और समस्त ब्रह्मलोक के निवासी योज्यकों के साथ सहज ही निवृत्ति होती है ॥४०॥ उस काल में वास करने वाले आत्म निवासी और उनके दोषों को देखने वाले उनको उस

समय मे स्थिति मे राग के विनिवृत्त हो जाने पर आत्मवाद का प्रकाश करने वाला भोक्ता और भोज्य के अनेक प्रकार होने मे तद्रूव को देखने वाले उनका वैराग्य उत्पन्न हो जाता है ॥४१-४२॥ पृथक् ज्ञान से इसके पश्चात् नाना प्रदर्शी वे समस्त ब्रह्म लौकिक प्रकृति मे करण नीत हुए ॥४३॥ परम प्रशान्त शुद्ध दर्शनात्मक-निरञ्जन तथा चेतन और अचेतन स्वरूप वाले अपनी आत्मा मे ही अवस्थित होते हैं ॥४४॥ यहाँ पर ही परिनिर्वाण निर्गुण होने से निरात्मा और प्रकृति के अन्त मे व्यक्ति क्रम से वे आगामी नही कहे गये हैं ॥४५॥

इत्येष प्राकृत प्रोक्त प्रतिसर्ग स्वयम्भुव ।
भिद्यते सर्वभूताना करणानि प्रलयमे ॥४६
इत्येष सयमश्चैव तत्त्वाना करणै सह ।
तत्त्वप्रलयमो ह्येष स्मृता ह्यवर्त्तको द्विजा ॥४७
धर्माधर्मौ तपो ज्ञान शुभे सत्यानृते तथा ।
ऊर्द्ध्वं भावो ह्यधोभावो सुखदु खे प्रियाप्रिये ॥४८
सर्वमेतत्प्रधानस्य गुणमात्रात्मक स्मृतम् ।
निरिन्द्रियाणा च तदा ज्ञानिना यच्छुभाशुभम् ॥४९
प्रकृत्या चैव तत्सर्व पुण्य पाप प्रनिर्गति ।
योन्यवस्था स्वभावे च देहिना तु निविश्यते ॥५०
जन्तूना पापपुण्यन्तु प्रकृतौ यत्प्रतिष्ठितम् ।
अव्यक्तस्थानि तान्येव पुण्यपापानि जन्तव ।
ये जयन्ति पुनर्देहे देहान्यत्वे तथैव च ॥५१
धर्माधर्मौ तु जन्तूना गुणमात्रात्मकावुभौ ।
करणं स्वै प्रयोगेनै कायत्वेनेह जन्तुभि ॥५२
गुणेनना प्रलीयन्ते क्षेत्रज्ञाधिष्ठिता गुणा. ।
सर्गे च प्रतिसर्गे च गमारे चैव जन्तवः ।
सप्रयुज्यन्ते वियुज्यन्ते करणं मञ्चरन्ति च ॥५३

राजसी तामसी चैव सात्विकी चैव वृत्तय. ।
*गुणमात्रा प्रवर्त्तन्ते पुरुषाधिष्ठितास्त्रिधा* ॥५४
ऊर्द्ध्वं देवात्मक सत्त्वमधोभागात्मक तम· ।
तयो. प्रवर्त्तक मध्ये इहैवावर्त्त क रजः ॥५५

इस प्रकार से यह स्वयम्भू का प्राकृत प्रतिसर्ग कह दिया गया है। समस्त प्राणियो के प्रसयम मे करण विद्यमान होते है ॥४६॥ हे द्विजवृन्द ! यह ही तत्त्वो का करणो के साथ सयम है। और आवर्त्तक तत्त्व प्रसयम यही कहा गया है ॥४७॥ श्री सूतजी ने कहा—धर्म, अधर्म, तप-ज्ञान तथा शुभ सत्य और अनृत ऊर्द्ध्व भाव और अधोभाव-सुख तथा दुःख-प्रिय और अप्रिय यह सब प्रयाण किये हुए का गुणमात्रात्मक कहा गया है। और उस समय मे बिना इन्द्रियो वाले ज्ञानियो का जो भी कुछ शुभ तथा अशुभ है वह भी गुण-मात्रात्मक होता है ॥४८-४६॥ वह सब प्रकृति मे पुण्य और पाप प्रतिष्ठित होता है। और देहधारियों के स्वभाव म योन्यवस्था निमित्त होती है ॥५०॥ जन्तुओ का पुण्य और पाप जो प्रकृति मे प्रतिष्ठित है। जन्तुगण जो उन्ही अव्यक्त मे स्थित पुण्य और पापो को जीत लेते है जोकि पुनर्देह म तथा देहान्यत्व मे होते हैं ॥५१॥ जन्तुओ के धर्म और अधर्म दोनो गुणमात्रात्मक होते हैं। यहाँ पर करणो के द्वारा जन्तुओ से कार्य के होने से बढ जाया करते हैं ॥५२॥ सुचेतन क्षेत्रज्ञो मे स्थित गुण प्रलीन हो जाया करते हैं। सर्ग म और प्रतिसर्ग मे ससार मे जन्तुगण सयुक्त और वियुक्त होते हैं और करणो के साथ मन्वरण किया करते हैं ॥५३॥ राजसी-तामसी और सात्विकी वृत्तियाँ पुरुषो म अधिष्ठित गुणमात्रा तीन प्रकार से प्रवृत्त होती हैं ॥५४॥ ऊर्द्ध्व मे देवात्मक सत्त्व है और अधोभागात्मक तम है। उन दोनो के मध्य मे प्रवर्त्तक यहाँ पर ही आवर्त्तक रजोगुण होता है ॥५५॥

इत्येव परिवर्त्तन्ते अय स्रोतागुणात्मका ।
लोकेषु सर्वभूताना तत्र कार्यं विजानता ॥५६
अविद्याप्रत्ययारम्भा आरभन्तो हि मानवं ।
एतास्तु गतयस्तिस्र शुभा पापात्मिकाः स्मृताः ॥५७

तम साभिभवाज्जन्तुर्याथातथ्य न विन्दति ।
अतत्तद्दर्शनात्सोऽथ त्रिविध बध्यते तत ॥५८
प्राकृतेन बन्धेन तथा वैकारिकेन च ।
दक्षिणाभि स्तृतीयेन बद्धोऽत्यन्त विवर्त्तते ॥५९
इत्येते वै त्रय: प्रोक्ता बन्धा ह्यज्ञानहेतुका ।
अनित्ये नित्यसज्ञा च दु खे च सुखदर्शनम् ॥६०
अस्वे स्वमिति च ज्ञानमशुचौ शुचिनिश्चयः ।
येषामेते मनोदोषा ज्ञानदोषा विपर्य्ययात् ॥६१
रागद्वेषनिवृत्तिश्च तज्ज्ञान समुदाहृतम् ।
अज्ञान तमसो मूल कर्म्मद्वयफल रज ।
कर्म्मजस्तु पुनर्देहो महादु ख प्रवर्त्तते ॥६२
श्रोत्रजा नेत्रजा चैव त्वगिजह्वाघ्राणतस्तथा ।
पुनर्भवकरी दु खा कर्म्मणा जायते तु सा ॥६३

इस प्रकार से य तीन स्रोत गुणात्मक लोको म समस्त प्राणियो के परिवर्त्तित होते हैं । इसको विशेष रूप से जानने वाले को नहीं करना चाहिए ॥५६॥ मानवो के द्वारा अविद्या प्रत्यय आरम्भ आरब्ध किये जाया करते हैं । य तीन गतियाँ शुभ और पापात्मिका कही गई हैं ॥५७॥ तमोगुण से अभिभव होने से जन्तु याथातथ्य को प्राप्त नही होता है । इसके पश्चात् वह उनन्द दर्शन के न होने म तीन प्रकार का बद्ध होता है ॥५८॥ प्राकृत बन्ध से तथा वैकारिक बन्ध से और तीसरे दक्षिणाभि से बद्ध हुआ अत्यन्त विवर्त्तित होता है ॥५९॥ ये तीनो बन्ध अज्ञान के हेतु वाले कहे गये हैं । अनित्य मे नित्य होने की सज्ञा और दु ख मे सुख का देखना यह मनोदोष है ॥६०॥ जो अपना नही है उस अस्व मे अपना है ऐसा ज्ञान रखना तथा अशुचि मे शुचि अर्थात् पवित्र होने का निश्चय कर लेना जिनके ये मनोदोष और विपर्यय से ज्ञान दोष होते हैं ॥६१॥ राग तथा द्वेष की निवृत्ति वह ज्ञान कहा गया है । अज्ञान तम का मूल होता है । कर्म द्वय का फल रज होता है । फिर कर्म से उत्पन्न होने वाला देह होता है और महा दु ख प्रवृत्त होता है ॥६२॥ श्रोत्र से जन्म लेने वाली—नेत्रों से

उत्पन्न होने वाली तथा त्वचा, जिह्वा और घ्राण अर्थात् नासिका से पुनर्जन्म करने वाली दुःख स्वरूपा वह कर्मों की उत्पन्न होती है ।।६३।।

सतृष्णोऽभिहितो बाल स्वकृतैः कर्म्मणः फले ।
तैलपालीकवज्जीवस्तत्रैव परि वर्त्तते ।।६४
तस्मात्स्थूलमनर्थानामज्ञानमुपदिश्यते ।
त शक्तमवधार्य्येक ज्ञाने यत्न समाचरेत् ।।६५
ज्ञानाद्विजयते सर्वं त्यागाद्बुद्धिर्विरज्यते ।
वैराग्याच्छुद्धयते चापि शुद्धः सत्त्वेन मुच्यते ।।६६
मत ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यामि राग भूतापहारिणम् ।
अभिषङ्गाय यो यस्माद्विषयोऽप्यवशात्मन ।।६७
अनिष्टमभिषङ्ग हि प्रीतितापविषादनम् ।
दु.खलाभे न तापश्च सुखानुस्मरण तथा ।।६८
इत्येष वैषयो राग सम्भूत्या कारण स्मृतम् ।
ब्रह्मादौ स्थावरान्ते वै ससारे ह्याधिभौतिके ।
अज्ञानपूर्वक तस्मादज्ञानन्तु विवर्जयेत् ।।६९
यस्य चार्षं न प्रमाण शिष्टाचार तथैव च ।
वर्णाश्रमविरोधी य शिष्टशास्त्रविरोधक ।।७०
एप मार्गो हि निरधितिर्यग्योनौ च कारणम् ।
तिर्यग्योनिगतश्चैव कारण स निरुच्यते ।।७१
विविधा यातना स्थाने तिर्यग्योनौ च पङ्क्तिवधे ।
कारणे विषये चैव प्रतिघातस्तु सर्वश ।।७२
अनैश्वर्य्यन्तु तत्सर्वं प्रतिघातात्मक स्मृतम् ।
इत्येषा तामसी वृत्तिर्भूतादीनां चतुर्विधा ।।७३

अपने किये हुए कर्मों के फलों में बाल सतृष्ण कहा गया है। तैल पालीकवत् जीव वहाँ पर ही परिवर्तित होता है ।।६४।। इससे अनर्थों का स्थूल अज्ञान ही उपदिष्ट होता है। उस एक को शक्त समझ कर ज्ञान में यत्न करना चाहिए ।।६५।। ज्ञान से सबकी विजय होती है और त्याग से बुद्धि विरज्जित

होती है तथा वराग्य से शुद्धि होती है और जो शुद्ध होता है वह सत्व से मुक्ति प्राप्त किया करता है ॥६६॥ इससे आगे भूताप के हरण करने वाले राग को बतलाऊँगा। जो जिससे अवश्य आरमा वाले का विषय अभिपङ्ग के लिये होता है ॥६७॥ अनिष्ट अभिपङ्ग निश्चय ही प्रीति ताप का विषाद करने वाला होता है। दुख लाभ मे ताप तथा सुखानुस्मरण नही होता है ॥६८॥ यह वैषय राग सम्भूति का कारण कहा गया है। ब्रह्मा से आदि मे स्थावरो के अन्त मे इस आधिभौतिक ससार मे अज्ञान पूर्वक सब है इसलिये अज्ञान का त्याग करना ही चाहिए ॥६९॥ जिसके लिये ऋषियो के द्वारा कहा हुआ प्रमाण नही होता है अर्थात् कोई प्रमाण के रूप मे नही माना जाता है और शिष्टाचार भी नही होता है। जो वर्णों और आश्रमो का विरोध करने वाला होता है तथा जो शिष्टो के निमित्त शास्त्रो का विरोध करने वाला होता है ॥७०॥ यह मार्ग निरिध और तिर्यक् योनि मे कारण बना करता है। वह तिर्यक् योनि गत कारण कहा जाया करता है ॥७१॥ छं प्रकार के तिर्यक् योनिगत कारण कहा जाया करता है ॥७१॥ छै प्रकार के तिर्यक् योनि के स्थान म अनेक प्रकार की यातनाऐ होती हैं। कारण और विषय मे सब ओर से प्रतिघात होता है ॥७२॥ इस प्रकार से वह समस्त अनैश्वर्य प्रतिघात क स्वरूप वाला कहा गया है। यह प्राणियो की तामसी वृत्ति चार प्रकार की होती है ॥७३॥

सत्वस्यमात्रक चित्त यथा सत्वप्रदर्शनात् ।
तत्वनाश्च तथा तत्त्व दृष्ट्वा वै तत्वदर्शनात् ॥७४
सत्वक्षेत्रज्ञनानात्वमेतज्ज्ञानार्थदर्शनम् ।
नानात्वदर्शन ज्ञान ज्ञानाद्ध योगमुच्यते ॥७५
तेन बद्धस्य वै बन्धो मोक्षो मुक्तस्य तेन च ।
समारे विनिवृत्ते तु मुक्तो लिङ्गेन मुच्यते ॥७६
नि सम्बन्धो ह्यचैतन्यः स्वात्मन्येवावतिष्ठते ।
स्वात्मव्यवस्थितश्चापि विरुपाख्येन लिप्यते ॥७७
इत्येतल्लक्षण प्रोक्त समासाज्ज्ञानमोक्षयो. ।
स चापि त्रिविध. प्रोक्तो मोक्षो वै तत्त्वदर्शिभि ॥७८

पूर्वं वियोगो ज्ञानेन द्वितीयो रागसंक्षयात् ।
लिङ्गाभावात्तु कैवल्य कैवल्यात्तु निरञ्जनम् ॥७९
निरञ्जनत्वाच्छुद्धस्तु ततो नेता न विद्यते ।
तृष्णाक्षयात्तृतीयस्तु व्याख्यात मोक्षकारणम् ॥८०
निमित्तमप्रतीघाते इष्टशब्दादिलक्षणे ।
अष्टावेतानि रूपाणि प्राकृतानि यथाक्रमम् ॥८१

केवल सत्त्व मे स्थित रहने वाला चित्त जिस प्रकार से सत्त्व स दर्शन से होता है उसी प्रकार से सत्त्व को देखकर तत्त्व दर्शन से तत्त्वो का होता है ॥७४॥ सत्त्व क्षेत्रज्ञो का नानात्व होता है और यह ज्ञानाय दर्शन है। नानात्व के दर्शन को ज्ञान करते हैं और उस ज्ञान से योग दर्शन होता है जोकि योग कहा जाता है ॥७५॥ उसमे जो बद्ध होता है उसका बन्धन होता है और जो उससे मुक्त होता है उसका मोक्ष हुआ करता है। रागार के विनिवृत्त होने पर मुक्त लिङ्ग से छुटकारा पा जाया करता है ॥७६॥ निःसम्बन्ध अर्थात् सम्बन्ध से रहित अचैतन्य अपनी आत्मा म ही अवस्थित हुआ करता है। और स्वात्म व्यवस्थित ही विश्वात्म्य के द्वारा लिखा जाता है ॥७७॥ यह इतना ही संक्षेप से ज्ञान और मोक्ष का लक्षण कहा गया है। वह मोक्ष भी तत्त्वो के देखने वाले पुरुषो के द्वारा तीन प्रकार का कहा गया है ॥७८॥ प्रथम ज्ञान के साथ वियोग है। दूसरा राग के संक्षय से होता है लिङ्ग के अभाव से कैवल्य होता है और कैवल्य से तो निरञ्जन होता है ॥७९॥ निरञ्जन होने से शुद्ध होता है फिर नेता नही होता है। तृष्णा क क्षय से तीसरा होता है जोकि मोक्ष का कारण व्याख्यात किया गया है ॥८०॥ इष्ट शब्द आदि स्वरूप वाले अप्रतिघात मे निमित्त होता है। इसके आठ रूप होते हैं जोकि यथाक्रम प्राकृत होते हैं ॥८१॥

दोषजेष्ववसज्यन्ते गुणमात्रात्मकानि तु ।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि वैराग्य दोषदर्शनात् ॥८२
दिव्ये च मानुषे चैव विषये पञ्चलक्षणे ।
अप्रद्वेषोऽनभिष्वङ्ग वर्त्तन्यो दोषदर्शनात् ॥८३

तापप्रीतिविषादाना कार्य्यन्तु परिवर्जनम् ।
एव वैराग्यमास्थाय शरीरी निर्ममो भवेत् ॥८४
अनित्यमशिव दु खमिति बुद्धयानुचिन्त्य च ।
विशुद्ध कार्य्यकरण सत्वाभ्येति तरान्तु य ॥८५
परिपक्वकषायो हि कृत्स्नान्दोषान्प्रपश्यति ।
तत प्रयाणकाले हि दोषैर्नैमित्तिकैस्तथा ॥८६
ऊष्मा प्रकुपित काये तीव्रवायुसमीरित ।
स शरीरमुपाश्रित्य कृत्स्नान्दोषान्रुणद्धि वै ॥८७
प्राणस्थानानि भिन्दन्हि छिन्दन्मर्माण्यतीत्य च ।
शैत्यात्प्रकुपितो वायुरूर्द्ध्वन्तु क्रमते तत ॥८८
स चाय सर्वभूताना प्राणस्थानेष्ववस्थित ।
समासात्संवृते ज्ञाने संवृतेषु च कर्म्मसु ॥८९
स जीवोऽनभ्यधिष्ठान कर्म्मभि स्वै पुराकृतै ।
अष्टाङ्गप्राणवृत्तीर्वै स विच्यावयते पुन ॥९०
शरीर प्रजहसो वै निरुच्छ्वासस्ततो भवेत् ।
एव प्राणै परित्यक्तो मृत इत्यभिधीयते ॥९१

गुणमात्रात्मक क्षेत्रज्ञो मे अब सज्जित होते हैं । अब इससे आगे दोष दर्शन से वैराग्य को बतलाऊँगा ॥८२॥ दिव्य और मानुष पञ्च लक्षण विषय में दोष दर्शन से प्रद्वेष अनभिषङ्ग करना चाहिए ॥८३॥ ताप–प्रीति और विषादो का परिवर्जन करना चाहिए । इस प्रकार से वैराग्य म आस्थित हाकर यह शरीर धारी निमम हो जाता है । अर्थात् इस शरीरी को ममता से रहित हो जाना चाहिए ॥८४॥ बुद्धि के द्वारा दु ख अनित्य अशिव है इस प्रकार से अनु चिन्तन करके जो विशुद्ध कार्य का करना है वह सत्व की प्राप्ति करना है ॥८५॥ फिर परिपक्व कषाय वाला होकर समस्त दोषो को देख लता है। प्रयाण करने के समय म निश्चय ही नैमित्तिक दोषो से कायो म प्रकुपित ऊष्मा होते हुए तीव्र वायु स समीरित हो जाता है वह शरीर म उपाश्रित होकर समस्त दोषो को रुद्ध कर दता है ॥८६ ८७॥ प्राण के स्थानो को भेदन करता

हुआ और मर्मों को छेदन करता हुआ आगे चलकर शैत्य से प्रकुपित होने वाला वायु ऊर्ध्व भाग को फिर क्रान्त किया करता है ॥८८॥ और यह वह समस्त प्राणियों के प्राण स्थानों मे अवस्थित रहा करता है। संक्षेप से ज्ञान के संवृत हो जाने पर और समस्त कर्मों के संवृत होने पर वह जीव पुरा कृत अर्थात् पहिले जन्म में किये हुए अपने कर्मों से अनन्यधिष्ठान हो जाता है। फिर अष्टाङ्ग प्राण वृत्ति वाला वह विच्यावयित हो जाता है ॥८९-९०॥ शरीर को प्रकृष्टता से त्यागता हुआ वह फिर बिना उच्छ्वासों वाला होता है। इस रीति से प्राणों के द्वारा परित्यक्त होने वाला मृत इस नाम से कहा जाता है ॥९१॥

यथेह लोके खद्योत नीयमानमितस्ततः ।
रञ्जन तद्वधे यत्तु नेता नेता न विद्यते ॥९२
तृष्णाक्षयस्तृतीयस्तु व्याख्यात मोक्षलक्षणम् ।
शब्दाद्ये विषये दोषविषये पञ्चलक्षणे ॥९३
अप्रद्वेषोऽन भिष्वङ्ग प्रीतितापविवर्जनम् ।
वैराग्यकारण ह्येते प्रकृतीना लयस्य च ॥९४
अष्टौ प्रकृतयो ज्ञेया पूर्वोक्ता वै यथाक्रमम् ।
अव्यक्ताद्यास्तु विज्ञेया भूतान्ता प्रकृतेर्लयाः ॥९५
वर्णाश्रमाचारयुक्ता शिष्टा शास्त्राविरोधिन ।
वर्णाश्रमाणा धर्मोऽय देवस्थानेषु कारणम् ॥९६
ब्रह्मादीनि पिशाचान्तान्यष्टौ स्थानानि देवता ।
ऐश्वर्यमणिमाद्य हि कारण ह्यष्टलक्षणम् ॥९७
निमित्तमप्रतिघात इष्टे शब्दादिलक्षणे ।
अष्टावेतानि रूपाणि प्राकृतानि यथाक्रमम् ॥९८

जिस प्रकार से यहाँ लोक में इधर उधर ले जाया गया खद्योत (जुगनू) रञ्जन होता है और उसके वध होने पर नेता नेता नहीं रहता है ॥९२॥ तृष्णा का क्षय तीसरा मोक्ष का लक्षण व्याख्यात किया गया है। शब्दादि विषय में पञ्चलक्षणों वाले दोष विषय में अप्रद्वेष अनभिषङ्ग प्रीति और ताप का विव-

जैन होना ये वैराग्य के कारण और प्रकृतियों में लय के कारण होते हैं ॥६३-६४॥ पूर्व में कथित की हुई आठ प्रकृतियाँ क्रम के अनुसार जानलेनी चाहिये। अव्यक्त आदि प्रकृति लय भूतान्त होते हैं ॥६५॥ शिष्ट जो होते हैं वे वर्णों और आश्रमो के धर्मों से युक्त हुआ करते हैं तथा वे शास्त्रो के भी विरोध न करने वाले होते हैं। चार वर्णों और चारो आश्रमो का यह धर्म देवो के स्थानो मे कारण होता है ॥६६॥ ब्रह्मा से आदि लेकर पिशाचो के अन्तक आठ स्थान देवता होते हैं। ऐश्वर्य तथा अणिमा आदि अष्ट लक्षण वाला कारण होता है ॥६७॥ शब्दादि लक्षण इष्ट मे जो अप्रतिघात होता है वह निमित्त होता है। ये आठ यथाक्रम आठ प्राकृति रूप होते हैं ॥६८॥

क्षेत्रज्ञेष्वनुसज्यन्ते गणमात्रात्मकानि तु।
प्रावृट्काले पृथक्त्वेन पश्यन्तीह न चक्षुषा ॥६६
पश्यन्त्येवविध सिद्धा जीव दिव्येन चक्षुषा।
श्वाविती श्वानपानश्च योनी प्रविशतस्तथा ॥१००
तिर्य्यगूर्द्ध मधस्ताच्च धावतोऽपि यथाक्रमम्।
जीवप्राणास्तथा लिङ्ग कारणञ्च चतुष्टयम् ॥१०१
पर्य्यायवाचकै शब्दैरेकार्थं सोऽभिलिख्यते।
व्यक्ताव्यक्ते प्रमाणेऽप्य स वै रूप तु कृत्स्नश ॥१०२
अव्यक्तान्त गृहीत च क्षेत्रज्ञाधिष्ठितश्च यत्।
एव ज्ञात्वा शुचिर्भूत्वा ज्ञानाद्वै विप्रमुच्यते ॥१०३
नष्टश्चैव यथा तत्त्व तत्त्वाना तत्त्वदर्शनम्।
यथेष्ट परिनिर्य्याति भिन्ने देहे सुनिर्वृते ॥१०४

गुण मात्रात्मिक क्षेत्रज्ञो मे अनुमज्जित होते हैं। प्रावृट् अर्थात् वर्षा के समय मे यहाँ पर पृथक्त्व होने से नेत्र के द्वारा नहीं देखते हैं ॥६६॥ इस प्रकार वाले जीव को सिद्ध लोग दिव्य चक्षु के द्वारा देखा करते हैं। श्वाविति और श्वान के पान वाला तथा तिर्यक् योनियों मे प्रवेश करता हुआ ऊपर और नीचे की ओर दौड़ता हुआ भी यथाक्रम जीव प्राण तथा लिङ्ग यह चार कारण हैं ॥१००-१०१॥ एक ही अर्थ रखने वाले पर्याय वाचक शब्दो से वह अभि-

लिखित किया जाता है। व्यक्त और अव्यक्त में यह प्रमाण है और वह पूर्णतया रूप होता है ॥१०२॥ जो अव्यक्त के अन्त तक ग्रहण किया हुआ है और क्षेत्रज्ञ से अधिष्ठित है इस रीति से ज्ञान प्राप्त करके और शुचि होकर निश्चय ही ज्ञानमे प्रकृष्ट रूपसे मुक्त होजाता है ॥१०३॥ जैसे ही तत्त्व और तत्वों का तत्वदर्शन नष्ट होता है वह भिन्न निर्वृत देह मे स्थित होता है और वह चला जाता है ॥१०४॥

भिद्यते करणञ्चापि ह्यव्यक्ताज्ञानिनस्तत ।
मुक्तो गुणशरीरेण प्राणाद्ये न तु सर्वश ॥१०५
नान्यच्छरीर मादत्ते दग्धे बीजे यथाकुर ।
जीविक सर्वससारादबीजशारीरमानस ॥१०६
ज्ञानाच्चतुर्दशाच्छुद्ध प्रकृति सोऽनुवर्त्तते ।
प्रकृति सत्यमित्याहुर्विकारोऽनृतमुच्यते ॥१०७
तत्सद्भावोऽनृत ज्ञेय सद्भाव सत्यमुच्यते ।
अनामरूपक्षेत्रज्ञनामरूप प्रचक्षते ॥१०८
यस्मात्क्षेत्र विजानाति तस्मात्क्षेत्रज्ञ उच्यते ।
क्षत्रप्रत्ययतो यस्मात्क्षेत्रज्ञ शुभ उच्यते ॥१०९
क्षेत्रज्ञः स्मर्य्यते तस्मात्क्षेत्र तज्ज्ञैर्विभाव्यते ।
क्षत्रत्वप्रत्यय दृष्ट क्षेत्रज्ञ प्रत्ययी सदा ॥११०
क्षयणात् करणाच्चैव क्षतत्राणात्तथैव च ।
भोग्यत्वाद्विषयत्वाच्च क्षेत्र क्षेत्रविदो विदु ॥१११
महदाद्य विशेषान्त सवैरूप्य विलक्षणम् ।
विकारलक्षण तद्ध साक्षरक्षरमेव च ॥११२
तमेव च विकारन्तु यस्माद्ध क्षरते पुन ।
तस्माच्च कारणाच्चैव क्षरमित्यभिधीयते ॥११३

इसके अनन्तर जो अव्यक्त ज्ञानी होता है उसका करण भी भिद्यमान होता है। गुण शरीर प्राणाद्य से सभी प्रकार से युक्त होता है ॥१०५॥ फिर वह मुक्त हुआ प्राणी अन्य शरीर को धारण नही किया करता है जिस तरह

बीज के दग्ध होने पर फिर उससे अंकुर नहीं होते है उसी रीति से यज्ञीयात्मा बीज शारीर मानस ससार से चतुर्दश ज्ञान से शुद्ध हुआ वह प्रकृति का अनुवर्तन किया करता है। सत्य को प्रकृति कहते हैं और जो विकार होता है वह अनृत कहा जाता है ॥१०६-१०७॥ उसका सद्भाव अनृत जानना चाहिये और सद्भाव सत्य कहा जाता है। अनाम रूप वाले क्षेत्रज्ञ का नाम रूप कहा जाता है।१०८। जिससे क्षेत्र को जानते हैं उसम वह क्षेत्रज्ञ कहा जाया करता है। जिस क्षेत्र के प्रत्यय मे क्षेत्रज्ञ शुभ कहा जाता है ॥१०६॥ उससे क्षेत्रज्ञ का स्मरण किया जाता है। उस ज्ञाताओ के द्वारा विशेष रूप से कहा जाया करता है। क्षेत्रत्व का प्रत्यय जब दृष्ट होता है तो क्षेत्रज्ञ सर्वदा प्रत्ययी होता है ॥११०॥ क्षयण से और करण से ही तथा क्षत त्राण से भोज्य होने से और विषय के होने से क्षेत्र के वेत्ता लोग क्षेत्र जानते है ॥१११॥ महत् से आद्य और विशेष के अन्त तक विलक्षण सर्वरूप होना है। वह निश्चय ही विकार लक्षण साक्षर क्षर ही होना है ॥११२॥ फिर उस ही विकार को जिससे वह क्षर होना है और उसही कारण मे क्षर एमा अभिहित हुआ करता है ॥११३॥

सुखदु खमोहभावा भोज्यमित्यभिधीयते ।
अचेतत्वाद्धि विषयस्तद्धि धर्मविभु स्मृत ॥११४
न क्षीयते न क्षरति विकारप्रसृतन्तु तत् ।
अक्षर तेन चाप्युक्तमक्षीणत्वात्तथैव च ॥११५
यस्मात्पुर्य्यनुशेते च तस्मात्पुरुष उच्यते ।
पुरप्रत्ययिको यस्मात्पुरपेत्यभिधीयते ॥११६
पुरुष कथयस्वाय कथन्तज्ज्ञैर्विभाव्यते ।
शुद्धो निरञ्जनाभासो ज्ञानाज्ञानविवर्जित ॥११७
अस्ति नास्तीति सोऽन्यो वा बद्धो मुक्तो गत. स्थितः ।
नेहेतिकान्तनिर्देश्यमुक्तमस्मिन्न विद्यते ॥११८
शुद्धत्वान्न तु देश्यो वैरदृष्टत्वात्समदर्शन ।
आत्मप्रत्ययकारी सारनूनञ्चापि हेतुकम् ।
भावग्राह्यमनुमान्य चिन्तयन्न प्रमुह्यते ॥११६

यदा पश्यति ज्ञातारं शान्तार्थं दर्शनात्मकम् ।
दृश्यादृश्येषु निर्द्देश्य तदा तद्धुद्धर वरम् ॥१२०

सुख-दुःख और मोह के भाव भोग्य इस नाम से कहे जाते है। अचेत मे होने से जो विषय है वह ही धर्म विभु कहा गया है ॥११४॥ वह विकार का प्रसूत न तो क्षीण होता है और न क्षर ही होता है और उस ही रीति से उससे अक्षीण होने के कारण से अक्षर ऐसा कहा गया है ॥११५॥ जिससे वह पुरी मे अनुशयन किया करता है उस कारण से वह पुरुष ऐसा कहा जाया करता है। पुर प्रत्यधिक जिससे होता है वह पुरुष इस नाम से बोला जाया करता है ॥११६॥ पुरुष कहो इसके अनन्तर उसके ज्ञाताओं के द्वारा वह शुद्ध-निरञ्जनाभास और ज्ञान तथा अज्ञान से रहित करके विभावित किया जाता है ॥११७॥ है और नही है—इससे अथवा वह अन्य है, बद्ध एवं मुक्त गया हुआ स्थित है। उसमे नैहेंतिवात्त निर्देश्य सूक्त नहीं होता है ॥११८॥ शुद्ध होने से वह देश्य नही है और दृष्ट होने से समदर्शन होता है। आत्मा का प्रत्यय कारी होता है। सारभूत हेतुक भाव ग्राह्य एवं अनुमाप्य का चिन्तन करता हुआ मोह को प्राप्त नही हुआ करता है ॥११९॥ जब जिस समय शान्तार्थ दर्शनात्मक ज्ञाता को देख लता है तब उस समय दृश्यादृश्यो म निर्देश्य उसका श्रेष्ठ उद्धार होता है ॥१२०॥

एवं ज्ञात्वा स विज्ञाता ततः शान्ति नियच्छति ।
कार्य्ये च कारणे चैव बुद्धयादौ भौतिके तदा ॥१२१
सम्प्रयुक्तो वियुक्तो वा जीवतो वा मृतस्य च ।
विज्ञाता न च दृश्येत पृथक्त्वेनेह सर्व्वश ॥१२२
स्वेनात्मानं तमात्मानं कारणात्मा नियच्छति ।
प्रकृतौ कारणे चैव स्वात्मन्येवोपतिष्ठति ॥१२३
अस्ति नास्तीति सोऽन्यो वा इहामुत्रेति वा पुनः ।
एकत्वं वा पृथक्त्वं वा क्षेत्रज्ञपुरुषेति वा ॥१२४
आत्मवान् स निरात्मा वा चेतनोऽचेतनोऽपि वा ।
कर्त्ता वा सोऽप्यकर्त्ता वा भोक्ता वा भोज्यमेव वा ॥१२५

यज्ज्ञात्वा न निवर्त्तन्ते क्षेत्रज्ञे तु निरञ्जने ।
अवाच्य तदनाख्यानादग्राह्यत्वादहेतुनि ॥१२६

इस प्रकार से वह विशेष रूप से ज्ञान रखने वाला फिर शान्ति को प्राप्त किया करता है। कार्य मे और कारण मे तथा बुद्धि आदि भौतिक मे उस समय सम्युक्त अथवा वियुक्त होता हुआ, जीवित का अथवा मृत का विशाला यहाँ सब प्रकार से पृथक्त्व होने से दिखाई नहीं देता है ॥१२१-१२२॥ कारणात्मा वह अपने से आत्मा को और उस आत्मा को प्राप्त करता है। प्रकृति मे और कारण मे अपनी ही आत्मा में उप तिष्ठमान होता है ॥१२३॥ है और नहीं है—यह अथवा वह अन्य है—यहाँ अथवा परलोक में है—एकत्व है अथवा पृथक्त्व है—क्षेत्रज्ञ है अथवा पुरुष है—वह आत्मवान् अथवा निरात्मा है—चेतन है अथवा अचेतन है—वह कर्त्ता है किम्वा वह अकर्त्ता है—वह भोक्ता अथवा भोज्य ही है—यह जानकर क्षेत्रज्ञ निरञ्जन मे निवृत्त नहीं होते है। अपितु उसमें अनाख्यान होने से तथा अग्राह्य होने से यह कहने योग्य नहीं है ॥१२४-१२५-१२६॥

अप्रतर्क्यमचिन्त्यत्वादवाच्यत्वाच्च सर्वश. ।
नाभिलिम्पति तत्तत्त्व सम्प्राप्य मनसा सह ॥१२७
क्षेत्रज्ञे निर्गुणे शुद्धे शान्ते क्षीणे निरञ्जने ।
व्यपे(ये)तसुखदुःखे च निरुद्धे शान्तिमाप्तते ॥१२८
निरात्मके पुनस्तस्मिन्वाच्यावाच्यो न विद्यते ।
एतौ सहारविस्तारौ व्यक्ताव्यक्तौ तत पुन ॥१२६
सृजते ग्रसते चैव ग्रस्तः पर्यवतिष्ठते ।
क्षेत्रज्ञाधिष्ठित सर्वं पुन सर्वं प्रवर्त्तते ॥१३०
अधिष्ठानप्रवृत्तेन तस्य ते बुद्धिपूर्वकम् ।
साधर्म्यवैधर्म्यकृतसयोगो विधितस्तयो. ।
अनादिमान् स सयोगो महापुरुषज स्मृत ॥१३१
यावद्व सर्गप्रतिसर्गकालस्तावद्व तिष्ठति सुसन्निरुध्य ।
पूर्वं हितव्ये तदबुद्धिपूर्वं प्रवर्त्तते तत्पुरुषायमेव ॥१३२

एषा निसर्गप्रतिसर्गपूर्वं प्राधानिकी चेश्वरकारिता च ।
अनाद्यनन्ता ह्यभिमानपूर्वक विलासयन्ती जगदभ्युपैति ॥१३३
इत्येष प्राकृत सर्गस्तृतीयो हेतुलक्षण ।
उक्तो ह्यस्मिस्तदात्यन्त कविभिस्तत्प्रमुच्यते ॥१३४

अचिन्त्य होने से और सर्व प्रकार से अवाप्य होने से अप्रतर्क्य है । मनके साथ उस तत्त्व को सम्प्राप्त करके वह अभिलिप्त नही होता है ॥१२७॥ क्षेत्रज्ञ–शुद्ध–निर्गुण–शान्त–क्षीण–निरञ्जन मे सुख और दुःख व्यपेत होते हुए निरुद्ध होकर शान्ति को प्राप्त होजाते है ॥१२८॥ वह निरात्मा होता है इसलिये उसमे फिर कुछ भी वाच्य तथा अवाच्य नही रहता है । ये सहार और विस्तार तथा व्यक्त और अव्यक्त फिर सृजन करता है और ग्रसन करता है और ग्रस्त होता हुआ पर्यवस्थित रहता है । क्षेत्रज्ञ मे अधिष्ठित सभी फिर प्रवृत्त होता है ॥१२९-१३०॥ अधिष्ठान प्रवृत्त होने से उसके बुद्धिपूर्वक साधर्म्य और वैधर्म्य से किया हुआ सयोग उन दोनो का विधि से वह अनादिमान् सयोग होता है और महापुरुष मे जायमान कहा गया है ॥१३१॥ और जितना सर्ग तथा प्रतिसर्ग का काल है उतना सुमविरुद्ध होकर रहता है । पहिले हितथ्य मे वह अबुद्धि पूर्वक प्रवृत्त होता है और पुरुषार्थ ही होता है ॥१३२॥ यह निसर्ग और प्रतिसर्ग पूर्वक प्राधानिकी ईश्वर कारिता है जो अनाद्यन्त वाली अभिमान पूर्वक विलास करती हुई जगत् को प्राप्त होती है । यह हेतु लक्षण वाला तृतीय प्राकृत सर्ग है जोकि कहा गया है उसमे अत्यन्त रूप से कवियो के द्वारा प्रमुक्ति प्राप्त की जाती है ॥१३४॥

## प्रकरण ६५—सृष्टि वर्णन

सूत सुमहदाख्यान भवता परिकीर्तितम् ।
प्रजाना मनुभि साद्धं देवानामृषिभि. सह ॥१
पितृगन्धर्वभूताना पिशाचोरगरक्षसाम् ।
दैत्याना दानवाना च यक्षाणामिव पक्षिणाम् ॥२

अत्यद्भुतानि कर्माणि विधिमान्धर्मनिश्चय ।
विचित्राश्च कथायोगा जन्म चाग्र्यमनुत्तमम् ॥३
तत्कथ्यमानमस्माकं भवता श्लक्ष्णया गिरा ।
मनःकर्णसुखं सौते प्रीणात्यामृतसम्भवम् ॥४
एवमाराध्य ते सूत सत्कृत्य च महर्षय ।
पप्रच्छुः सत्रिणः सर्वे पुनः सर्गप्रवर्त्तनम् ॥५
कथं सूत महाप्राज्ञ पुनः सर्गः प्रवर्त्स्यते ।
बन्धेषु सम्प्रलीनेषु गुणसाम्ये तमोमये ॥६
विकारस्त्वविसृष्टेषु ह्यव्यक्ते चात्मनि स्थिते ।
अप्रवृत्तौ ब्रह्मणस्तु महासायुज्यमेतदा ।
कथं प्रपत्स्यते सर्गस्तन्न प्रत्र हि पृच्छताम् ॥७

ऋषियों ने कहा—हे सूतजी ! महान् आख्यान का वर्णन किया है जिसमें मनुओं के साथ प्रजाओं का तथा ऋषियों के साथ देवों का पूरा वर्णन है । इस आख्यान में पितृ–गन्धर्व–भूत–पिशाच–उरग–राक्षस–दैत्य–दानव–यक्ष और पक्षियों के अत्यद्भुत कर्मों का वर्णन भी किया गया है । इसमें आपने विधि से युक्त धर्म का भी निश्चय बताया है । इसमें विचित्र कथाओं के योग हैं तथा श्रेष्ठतम अग्र्य जन्म का भी वर्णन किया है ॥१-२-३॥ हे सौत ! आपकी अपनी अतीव श्लक्ष्ण सुन्दर वाणी से मन तथा कानों को परम सुख सम्प्रयुक्त करते हुए सभी कुछ का वर्णन करके समस्त प्राणियों को प्रसन्नता प्रदान किया करते हैं ॥४॥ इस प्रकार से उन महर्षियों ने सूतजी का समाराधन एवं भली भाँति सत्कार करके पुनः उन सत्रधारियों ने सर्ग के प्रवर्त्तन के विषय में उनसे पूछा था ॥५॥ हे सूतजी ! आपतो महान् पण्डित हैं । यह सर्ग फिर कैसे होगा क्योंकि समस्त बन्ध जब प्रलीन होजाते हैं और इस तमोमय में गुणों की समता होजाया करती है ? समस्त विकार तो उस समय में विसृष्ट रहते ही नहीं हैं क्योंकि यह अव्यक्त आत्मा में ही स्थित होजाया करता है । महान् सायुज्य को प्राप्त होने पर ब्रह्मा की प्रवृत्ति उस समय में होती ही नहीं है फिर यह सर्ग कैसे होता है ? हम सब यही आपसे पूछना चाहते हैं सो आप कृपा करके वर्णन कर दीजिये ॥६-७॥

एवमुक्त स्ततः सूतस्तदासौ लोमहर्षण. ।
व्याख्यातुमुपचक्राम पुन सर्गप्रवर्त्तनम् ॥८
अह वो वर्त्त यिष्यामि यथा सर्गः प्रपत्स्यते !
पूर्ववत्स तु विज्ञेय समासात्त निबोधद ॥६
दृष्ट चैवानुमेयश्च तर्कं वक्ष्यामि युक्तित ।
तस्माद्वाचो निवर्त्तन्ते ह्यप्राप्य मनसा सह ॥१०
अव्यक्तवत् परोक्षत्वाद् ग्रहण तद्दुरासदम् ।
विकारैः प्रतिसंदृष्टे गुणसाम्ये निवर्त्तते ॥११
प्रधान पुरुषाणाश्च साधर्म्येणैव तिष्ठति ।
धर्माधर्मौ प्रलीयेते अव्यक्तौ प्राणिना सदा ॥१२
सत्वमात्रात्मको धर्मो गुणसत्त्वे प्रतिष्ठितः ।
तमोमात्रात्मकोऽधर्मो गुणे तमसि तिष्ठति ॥१३
अविभागवतावेतौ गुणसाम्यस्थिताबुभौ ।
सर्वकार्य्ये बुद्धिपूर्वं प्रधानस्य प्रपत्स्यते ॥१४

इस प्रकार से महर्षियो के द्वारा जब सूतजी से कहा गया तो वे लोम हर्षण पुन. सर्ग की प्रवृत्ति का वर्णन करने का आरम्भ करने लगे थे ॥८॥ हे ऋषियो ! मैं आप सबको बतलाता हूँ कि यह सर्ग किस प्रकार से प्रवृत्त हुआ करता है। यह पूर्व की भाँति ही जानने के योग्य है। अत यहाँ पर अतीव सक्षेप में इसे समझलो ॥६॥ यह दृष्ट तथा अनुमान करने के योग्य है। मैं युक्ति से तर्क को बतलाता हूँ। वहाँ से मन के साथ वाणी भी निवृत्त हो जाया करती है और किसी की भी पहुच नहीं होती है ॥१०॥ अव्यक्त की ही भाति वह परोक्ष वस्तु है और रसका ग्रहण करना अत्यन्त कठिन है। गुणो की साम्यावस्था प्रति सहृष्ट हो जाने पर वह विकारो से पुन निवृत्त होती है ॥११॥ पुरुषो के साधर्म्य से ही प्रधान स्थित होता है। प्राणियो के धर्म और अधर्म अव्यक्त होकर सदा प्रलीन हो जाया करते हैं ॥१२॥ सत्त्वमात्रा त्मक एक धर्म गुण सत्त्व मे प्रतिष्ठित रहा करता है। तमोमात्रात्मक अधर्म तमोगुण मे स्थित रहा करता है ॥१३॥ ये दोनो गुण–साम्य मे स्थित रहने

हुये उस समय मे विभाग से रहित होते हैं। प्रधान के समस्त कार्य मे बुद्धि पूर्वक ही प्रवृत्त होंगे ॥१४॥

अबुद्धिपूर्वं क्षेत्रज्ञ अधिष्ठास्यति तान् गुणान् ।
एव तानभिमानेन प्रपत्स्येत पुरस्तदा ॥१५
यदा प्रवर्त्तितव्यन्तु क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्द्वयो. ।
भोज्यभोक्तृत्वसम्बन्ध प्रपत्स्येते युतावुभौ ॥१६
तस्माच्छरणमव्यक्त साम्ये स्थित्वा गुणात्मकान् ।
क्षेत्रज्ञाधिष्ठित तच्च वैषम्य भजते तु तत् ॥१७
तत प्रपत्स्यते व्यक्त क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्द्वयोः ।
क्षेत्रज्ञाधिष्ठित सत्व विकार जनयिष्यति ॥१८
महदाद्य विशेषान्त चतुर्विशगुणात्मकम् ।
क्षेत्रज्ञस्य प्रधानस्य पुरुषस्य प्रपत्स्यते ॥१९
ब्रह्माण्डे प्रथम सोऽथ भविता चेश्वर पुन ।
ततो ज्ञेयस्य कृत्स्नस्य सर्वभूतपति शिव ॥२०
ईश्वर सर्व्वमुक्ताना ब्रह्मा ब्रह्ममयो महान् ।
आदि देव प्रधानस्यानुग्रहाय प्रवक्ष्यते ॥२१॥

यह क्षेत्रज्ञ बिना ही बुद्धि के योग किए हुए उस समय उन गुणो म अधिष्ठित रहा करता है। इस प्रकार से उस समय म उा गुणों को पहले प्रवृत्त कराया जाता है ॥१५॥ जिस समय म क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ इन दोनो को प्रवृत्त करना होता है तो ये दोनो ही भोज्य और भोता इनके सम्बन्ध की प्राप्ति किया करते हैं ॥१६॥ इसके गुण स्वरूपो को साम्यावस्था मे स्थित करके वह शरण अ यक्त क्षेत्रज्ञ मे अधिष्ठित होता है और वही जब विषमावस्था को प्राप्त होते हैं तो क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ दोनों का व्यक्त स्वरूप हो जाता है। क्षेत्रज्ञ मे अधिष्ठित स व विकार को उत्पन्न किया करता है ॥१७-१८॥ महत्तत्व से आरम्भ करके निमेष के अन्त पर्यन्त और चौबीस गुणो के स्वरूप वाला क्षेत्रज्ञ पुरुष का और प्रधान का रूप हो जाया करता है ॥१९॥ इस ब्रह्माण्ड मे वह प्रथम होता है। इसके अनन्तर फिर ईश्वर होता है। इसके

पश्चात् इस सम्पूर्ण ज्ञेय ( जानने के योग्य ) का समस्त भूतों का स्वामी शिव होता है ॥२०॥ समस्त भक्तों का ईश्वर महान् ब्रह्ममय ब्रह्मा है। यह प्रधान के अनुग्रह के लिये आदि देव कहा जायगा ॥२१॥

अनाद्यौ स्वयमुत्पन्नावुभौ सूक्ष्मौ तु तौ स्मृतौ ।
अनादिसंयोगयुतौ सर्वं क्षेत्रज्ञमेव च ॥२२
अबुद्धि पूर्वक युक्तौ महाक्रौ तु वरौ तदा ।
अप्रत्ययमनाद्य च स्थितावुदकमप्स्यदा ॥२३
प्रवृत्ते पूर्वत पूर्वं पुन सर्गे प्रपत्स्यते ।
अज्ञागुणं प्रवर्त्तन्ते रज सत्वतमात्मकम् ॥२४
प्रवृत्तिकाले रजसाभिपन्नमहत्वभूतादिविशेष्यताश्च ।
विशेषता चेन्द्रियताश्च यान्ति गुणावसाने पतिभिर्मनुष्या ॥२५
सत्याभिध्यायिनस्तस्य ध्यायिन सन्निमित्तकम् ।
रज सत्वतमा व्यक्ता विधर्म्माण परस्परम् ॥२६
आद्यन्त सम्प्रपत्स्यन्ते क्षेत्रतज्ज्ञास्तु सर्वश ।
ससिद्धकार्य्यकरणा उत्पद्यन्तेऽभिमानिन ॥२७
सर्वं सत्वा प्रपद्यन्ते ह्यव्यक्तात्पूर्वमेव च ।
प्रसूत या च सुवहा साधिकाश्चाप्यसाधिका ॥२८

वे दोनों अनाद्य हैं और स्वयमुत्पन्न होने वाले हैं तथा सूक्ष्म कहे गये हैं एव अनादि सयोग से युक्त हैं यह सब क्षेत्रज्ञ ही हैं ॥२२॥ ये अबुद्धि पूर्वक उस समय महान् वर हैं तथा अप्रत्यय एव अनाद्य उदक में स्थित रहा करते हैं ॥२३॥ पूर्व से भी पूर्व सर्ग के प्रवृत्त होने पर ये युक्त प्रवृत्ति को प्राप्त होने वाले होते हैं। अज्ञागुणों के द्वारा रज सत्व तमात्मक होकर प्रवृत्त होते हैं। ॥२४॥ प्रवृत्ति के काल में रजोगुण से अभिपन्न महत्व भूतादि विशेष्यता तथा विशेषता और इन्द्रियता को मनुष्य गुणों के अवसान में पतियों के साथ प्राप्त होते हैं ॥२५॥ सत्य के अभिध्यायी उसके सन्निमित्तक ध्यायी हैं। व्यक्त रज-सत्व और तम परस्पर में विधर्मा होते हैं ॥२६॥ आदि और अन्त में सब क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ हो जाते हैं। ससिद्ध कार्य के कारण अभिमान वाले

उत्पन्न होते हैं ॥२७॥ समस्त सत्व पहले ही अव्यक्त से प्रतिपन्न होते हैं। जो कि सुखहासाधिका और असाधिकाओं का प्रसव करती है ॥२८॥

ससरन्तस्तु ते सर्वे स्थानप्रकरणैः सह।
कार्य्याणि प्रतिपत्स्यन्ते उत्पद्यन्ते पुनः पुनः ॥२९
गुणमात्रात्मकाश्चैव धर्म्माधर्म्मौ परस्परम्।
आरप्सन्तीह चान्योन्य वरेणानुग्रहेण च ॥३०
सर्वे तुल्याः प्रसृष्टार्थं सर्गादौ यान्ति विक्रियाम्।
गुणास्तत्प्रतिधावन्ते तस्मात्तत्तस्य रोचते ॥३१
गुणास्ते यानि सर्वाणि प्राक् सृष्टे प्रतिपेदिरे।
तान्येव प्रतिपद्यन्ते सृज्यमाना पुनः पुनः ॥३२
हिंस्राहिंस्रे मृदुक्रूरे धर्म्माधर्म्मावृतानृते।
तद्भाविता प्रपद्यन्ते तस्मात्तत्तस्य रोचते ॥३३
महाभूतेषु नानात्वमिद्रियार्थेषु मूर्त्तिषु।
विप्रयोगाश्च भूताना गुणेभ्य सम्प्रवर्त्तते ॥३४
इत्येष वो मया ख्यात पुनः सर्ग समासत।
समासादेव वक्ष्यामि ब्रह्मणोऽथ समुद्भवम् ॥३५

वे सब सत्व स्थान और प्रकरणो के साथ यहाँ ससरण करते हुए पुन-पुन उत्पन्न होते हैं और कार्यों को प्राप्त किया करते हैं ॥२९॥ यहाँ पर वे सब परस्पर मे गुणमात्र स्वरूप वाले धर्म और अधर्म को वर तथा अनुग्रह से आरम्भ किया करते हैं ॥३०॥ सब तुल्य हैं और प्रसृष्ट होने के लिये सर्ग के आदि विक्रिया को प्राप्त हुआ करते हैं। उनके प्रति गुण धावन किया करते हैं। जो-जो जिसको रुचता है वे गुण सृष्टि से पूर्व जो थे उन सबको प्राप्त हो जाते हैं और वे ही सृज्यमान होते हुए पुन पुन प्रतिपन्न होते हैं ॥३१-३२॥ हिंस्र-अहिंस्र, मृदु-क्रूर, धर्म-अधर्म, और आवृत तथा अनृत मे तत्तत् भावो से भावित होते हुए जो जिसको रुचता है प्रपन्न हुआ करते हैं ॥३३॥ इन्द्रियार्थ मूर्त्तियो में और महाभूतो मे नानात्व होता है। भूतो के विप्रयोग गुणो से सवृत्त हुआ करते

है ।।३४।। यह मैंन सशेर से पुन सर्ग का वर्णन कर दिया है। अब सशेर स ही ब्रह्म का समुद्भव कहूँगा ।।३५।।

अव्यक्तात्कारणात्तस्मान्नित्यात्सदसदात्मकात् ।
प्रधानपुरुषाभ्यान्तु जायते च महेश्वरः ।।३६
स पुन सम्भावयिता जायते ब्रह्मसंज्ञित ।
सृजते स पुनर्लोकानभिमानगुणात्मकान् ।।३७
अहङ्कारस्तु महतस्तस्माद्भूतानि चात्मन ।
युगपत् सम्प्रवर्त्तन्ते भूतान्येवेन्द्रियाणि च ।
भूतभेदाश्च भूतेभ्य इति सर्गः प्रवर्त्तते ।।३८
विस्तरावयवस्तेषां यथाप्रज्ञ यथाश्रुतम् ।
कीर्तित वो यथा पूर्वं तथैवाभ्युपधार्य्यताम् ।।३९
एतच्छ्रुत्वा नैमिषेयास्तदानी लोकोत्पत्ति सस्थितिं च व्ययञ्च ।
तस्मिन् सत्रेऽवभृथ प्राप्य शुद्धाः पुण्य लोकमृषयः प्राप्नुवन्ति ।।४०
यथा यूय विधिवद्देवतादीनिष्ट्वा चैवावभृथ प्राप्य शुद्धा ।
त्यक्त्वा देहानायुषोऽन्ते कृतार्थान्पुण्याँल्लोकान्प्राप्य यथेष्ट चरिष्यथ४१
एते ते नैमिषेया इष्ट्वा सृष्ट्वा च वै तदा ।
जग्मुश्चावभृथस्नाता स्वर्गं सर्वे तु सत्रिण ।।४२

सत् और असत् स्वरुप वाले तथा नित्य उस अव्यक्त कारण से और प्रधान पुरुषो से महेश्वर समुत्पन्न होते हैं ।।३६।। वह फिर सम्भावयित ब्रह्मा *सज्ञा वाला होता है और वह अभिमान गुणात्मक लोको का सृजन किया करता* है ।।३७।। महत् तत्व से अहङ्कार उत्पन्न होता है और उस अहङ्कार से भूतो की तन्मात्राऐ उत्पन्न होती हैं और फिर एक ही साथ भूत तथा इन्द्रियाँ समुत्पन्न हुआ करते हैं। भूतो से भूतो के भेद होते हैं—इस प्रकार से यह सर्ग प्रवृत्त हुआ करता है ।।३८।। उनका विस्तरावयव मैंने अपनी बुद्धि के अनुसार और जैसा कुछ सुना था उसके अनुसार तुम्हारे सामने कह दिया है। जैसा पहिले कहा था वैसा ही इसे समझ लेना चाहिए।।३९।। नैमिषारण्य के निवास करने वाले ऋषियो ने उस समय यह श्रवण करके जिसम लोको की उत्पत्ति—

सम्स्थिति और उपसहृति को उस यज्ञ में अवभृथ को—प्राप्त करके शुद्ध होने वाले ऋषिगण परम पुण्य लोक को प्राप्त होते हैं ॥४०॥ जिस प्रकार से आप लोग विधि-विधान के साथ देवता आदि का यजन करके और अवभृथ को प्राप्त करके शुद्ध हुए आयु के अन्त में देहों का परित्याग करके जिनके द्वारा सभी अर्थों की प्राप्ति कर ली गई है और सफल हो चुके हैं फिर परम पुण्य लोकों की प्राप्ति करके यथेष्ट विचरण करेंगे ॥४१॥ वे सब नैमिषारण्य वासी मुनिगण यजन और सृजन करके उस समय में अवभृथ स्नान करने वाले सब सत्री स्वर्ग लोक को चले गये थे ॥४२॥

विप्रास्तया यूयमपि चेष्ट्वा बहुविधैर्मखैः ।
आयुषोऽन्ते ततः स्वर्गं गन्ताराऽथ द्विजोत्तमाः ॥४३
प्रक्रिया प्रथमे पादे कथावस्तुपरिग्रह ।
अनुषङ्ग उपोद्घात उपसहार एव च ॥४४
एवमेतच्चतुष्पाद पुराण लोकसम्मतम् ।
उवाच भगवान् साक्षाद्वायुर्लोकहिते रत ॥४५
नैमिषे सत्रमासाद्य मुनिभ्यो मुनिसत्तमाः ।
तत्प्रसादादसदिग्ध भूतोत्पत्तिलयानि च ॥४६
प्राधानिकीमिमा सृष्टि तथैवेश्वरकारिताम् ।
सम्यग्विदित्वा मेधावी न मोहमधिगच्छति ॥४७
इद यो ब्राह्मणो विद्वानितिहास पुरातनम् ।
शृणुयाच्छ्रावयेद्वापि तथाध्यापयतऽपि च ॥४८
स्थानेषु स महेन्द्रस्य मोदते शाश्वती समा ।
ब्रह्मसायुज्यगो भूत्वा ब्रह्मणा सह मोदते ॥४९

हे विप्रोत्तमो ! हे विप्रगण ! इसी प्रकार से भी आप लोग भी बहुत प्रकार के मखों के द्वारा यजन करके आयु के अन्त में स्वर्गलोक में चले जाओगे ॥४३॥ पुराण के प्रथम पाद में कथा वस्तु का परिग्रह होता है और फिर अनुषङ्ग—उपोद्घात तथा उपसहार होता है ॥४४॥ इस प्रकार से यह चार पादों वाला पुराण लोक सम्मत होता है। लोक-हित में रत रहने

वाले भगवान् वासुदेव ने साक्षात् यह कहा है ॥४५॥ नैमिष क्षेत्र में मुनिगण से किये हुए सत्र को प्राप्त करके हे मुनि श्रेष्ठो ! वहाँ उनके प्रसाद से सन्देह रहित हो जाता है और भूतों की उत्पत्ति तथा लय यह प्राधानिकी अर्थात् प्रधान से होने वाली सृष्टि तथा ईश्वर के द्वारा कराई हुई सृष्टि का भली भाँति ज्ञान प्राप्त करके मेधावी पुरुष फिर कभी मोह को प्राप्त नहीं होता है ॥४६ ४७॥ कोई विद्वान् ब्राह्मण इस पुरातन इतिहास का श्रवण करता है अथवा किसी को श्रवण कराता है या इसे को पढ़ा देता है वह फिर महेन्द्र के स्थानों में अनेक वर्षों तक मोद प्राप्त किया करता है तथा ब्रह्म सायुज्य को प्राप्त करने वाला होकर ब्रह्मा के साथ मोक्ष को प्राप्त हो जायगा ॥४८-४९॥

तेषां कीर्त्तिमतां कीर्त्तिं प्रजेशानां महात्मनाम् ।
प्रथयन्पृथिवीशानां ब्रह्मभूयाय गच्छति ॥५०
धन्यं यशस्यमायुष्यं पुण्यं वेदैश्च सम्मतम् ।
कृष्णद्वैपायनेनोक्तं पुराणं ब्रह्मवादिना ॥५१
मन्वन्तरेश्वराणां च यः कीर्ति प्रथयेदिमाम् ।
देवतानामृषीणाञ्च भूरिद्रविणतेजसाम् ।
स सर्वैर्मुच्यते पापैः पुण्यञ्च महदाप्नुयात् ॥५२
यश्चेदं श्रावयेद्विद्वान्सदा पर्वणि पर्वणि ।
धूतपाप्मा जितस्वर्गो ब्रह्मभूयाय कल्पते ॥५३
यश्चेदं श्रावयेच्छ्राद्धे ब्राह्मणान्पादमन्ततः ।
अक्षय्यं सार्वकामीयं पितॄ स्तच्चोपतिष्ठति ॥५४
*यस्मात्पुरा ह्यनन्तीदं पुराणं तेन चोच्यते ।*
निरुक्तमस्य यो वेद सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥५५
तथैव त्रिषु वर्णेषु ये मनुष्याः प्रधानतः ।
इतिहासमिमं श्रुत्वा धर्माय विदधे मतिम् ॥५६
यावन्त्यस्य शरीरेषु रोमकूपाणि सर्वशः ।
तावत्कोटि सहस्राणि वर्षाणां दिवि मोदते ।
ब्रह्मसायुज्यगो भूत्वा दैवतैः सह मोदते ॥५७

उन कीर्ति वाले महात्मा प्रजाओं के ईश और पृथिवी के स्वामियों की कीर्ति का विस्तार करते हुए वह ब्रह्म भूय अर्थात् ब्रह्म के ही स्वरूप प्राप्त करने के लिये हो जाया करता है ॥५०॥ ब्रह्मवादी श्रीकृष्ण द्वैपायन के द्वारा कथित यह पुराण परम धन्य है तथा अति पुण्यमय है। यह आयु के प्रदान करने वाला-यश बढाने वाला और वेदो के द्वारा सम्मत है ॥५१॥ मन्वन्तरो के ईश-अधिक द्रविण तथा तेज वाले देवता और ऋषि वर्ग कीर्ति को जो प्रथित किया करता है वह सब प्रकार के पापो से मुक्त हो जाता है एवं महान् पुण्य को प्राप्त किया करता है ॥५२॥ जो विद्वान् इसको पर्व-पर्व पर इसका श्रावण कराता है वह पापो को नष्ट करने वाला और स्वर्ग को भी जीत लेने वाला ब्रह्म के सदृश ही होजाता है ॥५३॥ और जो इसको श्राद्ध मे अन्त का पाद ही ब्राह्मणों को श्रवण कराता है वह अक्षय समस्त कामनाओं से पूर्ण पितरो को करके स्वयं भी वहाँ पर उपस्थित हुआ करता है ॥५४॥ जिसके द्वारा यह पुराण पढिने कहा जाता है और जो इसके निरुक्त को जानता है वह सम्पूर्ण पापो से प्रमुक्त होजाता है ॥५५॥ इसी प्रकार से तीनो वर्णों मे प्रधानतया जो मनुष्य इस पुनीत पुराण का श्रवण करके धर्म के लिये अपनी मति करता है उसके शरीर मे जितने रोमो के छिद्र होते है उतने ही सहस्र कोटि वर्ष पर्यन्त वह दिवलोक मे रहकर मोद प्राप्त किया करता है ॥५७॥

सर्वपापाहर पुण्य पवित्रञ्च यशस्वि च ।
ब्रह्मा ददौ शास्त्रमिद पुराण मातरिश्वने ॥५८
तस्माच्चोशनसा प्राप्त तस्माच्चापि बृहस्पति ।
बृहस्पतिस्तु प्रोवाच सवित्रे तदनन्तरम् ॥५९
सविता मृत्यवे प्राह मृत्युश्चेन्द्राय वै पुन ।
इन्द्रश्चापि वसिष्ठाय सोऽपि सारस्वताय च ॥६०
सारस्वतस्त्रिधाम्ने च त्रिधामा च शरद्वते ।
शरद्वतस्त्रिविष्टाय सोऽन्तरिक्षाय दत्तवान् ॥६१
वर्षिणे चान्तरिक्षो वै सोऽपि त्रय्यारुणाय च ।
त्रय्यारुणो धनञ्जये स च प्रादात्कृतञ्जये ॥६२

कृतञ्जयात्तृणञ्जयो भरद्वाजाय सोऽप्यथ ।
गौतमाय भरद्वाज सोऽपि निर्यन्तरे पुन ॥६३
निर्यन्तरस्तु प्रोवाच तथा वाचश्रवाय च ।
स ददौ सोमशुष्माय स ददौ तृणबिन्दवे ॥६४

समस्त पापो का हरण करने वाला—परम पुण्यमय—पवित्र और यश से परिपूर्ण शास्त्र ब्रह्माजी ने वायुदेव के लिये प्रदान किया था ॥५८॥ उस वायु देव से इसे उशना कवि ने प्राप्त किया था और भार्गव पुत्र से इसकी प्राप्ति वृहस्पति ने की थी। फिर वृहस्पति ने सविता देव को इसको बताया था और इसके अनन्तर सविता ने मृत्यु देव को कहा था। मृत्युदेव न इन्द्रदेव को बताया था। इन्द्रदेव न वसिष्ठ मुनि को कहा था तथा वसिष्ठ ने सारस्वत को बताया था ॥५९-६०॥ सारस्वत ने त्रिधामा को इसे बताया था और फिर त्रिधामा ने शरद्वान् को इसको सुनाया था। शरद्वान् ने त्रिविष्ट को और त्रिविष्ट ने इसका ज्ञान अन्तरिक्ष को दिया था। अन्तरिक्ष ने वर्षी को इस पुराण का ज्ञान प्रदान किया था और वर्षी ने श्य्यारुण को बताया था श्य्यारुण ने धनञ्जय को और धनञ्जय ने कृतञ्जय को इसका ज्ञान दिया था ॥६१-६२॥ कृतञ्जय से तृणञ्जय ने प्राप्त किया था तथा तृणञ्जय से भरद्वाज मुनि ने इसे पाया था। भरद्वाज ने गौतम को प्रदान किया और निर्यन्तर को प्रदान किया था। निर्यन्तर ने इसका ज्ञान वाजश्रव को प्रदान किया था। उसने फिर इसे सोमशुष्म को दिया था। सोमशुष्म ने तृणबिन्दु को प्रदान किया था ॥६३-६४॥

तृणबिन्दुस्तु दक्षाय दक्ष प्रोवाच शक्तये ।
शक्तेः पराशरश्चापि गर्भस्थः श्रुतवादिनम् ॥६५
पराशराज्जातुकर्णस्तस्माद्द्वैपायन प्रभु ।
द्वैपायनात्पुनश्चापि मया प्राप्त द्विजोत्तमा ॥६६
मया वै तत्पुन प्रोक्त पुत्रायामितबुद्धये ।
इत्येव वाचा ब्रह्मादिगुरूणा समुदाहृता ॥६७
नमस्कार्याश्च गुरव प्रयत्नेन मनीषिभि ।
धन्य यशस्यमायुष्य पुण्य सर्वार्थसाधकम् ॥३८

पापघ्न नियमेनेद श्रोतव्य ब्राह्मणै सदा ।
नाशुचौ नापि पापाय नाप्यमवत्सरोपिते ॥६९
नाश्रद्दधानाविदुषे नापुत्राय कथञ्चन ।
नाहिताय प्रदातव्य पवित्रमिदमुत्तमम् ॥७०
अव्यक्त वै यस्य योनि वदन्ति व्यक्त देह कालमनार्गतञ्च ।
वह्नि वक्त्र चन्द्र सूर्यौ च नेत्रे दिश श्रोत्रे घ्राणमाहुश्च वायुम् ॥७१
वाचो वेदाश्चान्तरिक्ष शरीर क्षिति पादौ तारका रोमकूपान् ।
सर्वाणि चाङ्गानि तथैव तानि विद्यास्सर्वा यस्य पुच्छ वदन्ति ॥७२
त देवदेव जनन जनाना सर्व्वेषु लोकेषु प्रतिष्ठितञ्च ।
वर वराणा वरद महेश्वर ब्रह्माणमादि प्रयतो नमस्ये ॥७३

तृणविन्दु ने इसको दक्ष को श्रवण कराया था । दक्ष ने शक्ति को दिया था तथा शक्ति से गर्भ मे ही स्थित पराशर ने इसका श्रवण किया था ॥६५॥ पराशर से जातुकर्ण ने तथा जातुकर्ण से द्वैपायन ने इसका ज्ञान प्राप्त किया था और हे द्विजोत्तमो ! द्वैपायन महर्षि से मुझे इसके ज्ञान प्राप्त करने का सौभाग्य मिला था ॥६६॥ वायपायन न कहा—मैंने फिर इस पुराण रत्न का ज्ञान अमित बुद्धि पुत्र को प्रदान किया था । इसी प्रकार से यह ब्रह्मादि गुरु वर्ग के द्वारा वाणी से यह पुराण कहा गया है । मनीषियों को समस्त गुरु वर्ग को सब प्रथम प्रणाम करना चाहिए यह पुराण परम धन्य है—यश तथा आयु के प्रदान करने वाला परम पुण्यमय और सम्पूर्ण अर्थों का साधक है ॥६७-६८॥ यह पुराण पापो के नाश करने वाला है। ब्राह्मणो को इसका श्रवण नियम पूर्वक सवदा करना चाहिए। यह परम पवित्र एव अत्युत्तम पुराण है। इसका श्रवण अशुचि-पापी और ऐसा जो एक वर्ष से कम पास म रहा हो कभी भी उसका श्रवण नही कराना चाहिए । जो श्रद्धालु न हो—विद्वान् न हो तथा पुत्र रहित हो एव अहित हो उसे किसी भी प्रकार से इसका श्रवण नही करावे ॥६९ ७०॥ जिसकी योनि अव्यक्त है तथा देह को व्यक्त और काल को अन्तर्गत कहते हैं। वह्नि को मुख-चन्द्र और सूर्य को नेत्र—दिशाओं को श्रोत तथा वायु को घ्राण कहा गया है । वेदो को जिसकी वाणी तथा अन्तरिक्ष को

